[Sa]nskrit Grammar for Behar, Bengal and C. P.



# संस्कृत व्याकरण

की

# उपक्रमणिका



OR

# ELEMENTARY SANSKRIT GRAMMAR

BY

Pt. ISHWARA CHANDRA VIDYASAGAR.



EDITED BY

UDIT NARAYAN DAS, B. A., B. L.,

*KAVYATIRTHA.*



NAND KISHORE & BROS.,

BENARES.

# संस्कृत व्याकरण



## उपक्रमणिका

OR

## ELEMENTARY SANSKRIT GRAMMAR

BY

Pt. ISHWARA CHANDRA VIDYASAGAR.

EDITED BY

UDIT NARAYAN DAS, B. A., B. L.,
*KAVYATIRTHA.*

---

*Hindi Edition.*

---

NAND KISHORE & BROS.,
BENARES.

---

 1931. [ *Price -/10/-*

# PREFACE.

Pandit Ishwara Chandra Vidyasagara's Elementary Sanskrit Grammar 'Upakramanika' has proved itself most useful for the young learners of Sanskrit Grammar in High Schools. There have been published various editions of it, but an edition through the medium of Hindi Grammar, teaching the subject by comparision and contrast with exercises through the same, was felt very necessary. The present edition is, therefore, published to remove that very want, for, to put exercises for translation from English in to Sanskrit and from Sanskrit into English before the students of classes VII & VIII of English Schools means a triple labour. Certain notes and appendices have been added to the original for a clear and thorough grasp of the subject, so that the edition might be a self-sufficient hand-book for a candidate preparing for the Matriculation or the High School Examination. English equivalents have also been given along with those in Hindi for the convenience of those students whose vernacular is not Hindi. It is hoped that this edition will be found more useful to those for whom it is intended than the existing books on grammar.

*The Editor—*

# विषयसूची ।

---

॥ श्री ॥

# संस्कृत व्याकरण की उपक्रमणिका

---

## वर्णनिर्णय ( Alphabet )

१—अ, इ, उ, क, ख, ग इत्यादि प्रत्येक को **वर्ण** (letter) कहते हैं। वर्ण दो प्रकार के होते हैं; **स्वर** और **व्यञ्जन**।

## स्वर वर्ण ( Vowels )

२—अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ऋ, ॠ, लृ, ए, ऐ, ओ, औ, ये तेरह वर्ण**स्वर** ( Vowel ) कहलाते हैं। स्वर दो प्रकार के होते हैं; **ह्रस्व** ( short ) और **दीर्घ** ( long )।* अ, इ, उ, ऋ, लृ ये पाँच ह्रस्व स्वर हैं। आ, ई, ऊ, ॠ, ए, ऐ, ओ, औ, ये आठ स्वर दीर्घ हैं। लृकार दीर्घ नहीं होता।

---

* प्लुत नामक स्वर का एक और भी भेद है। इसके उच्चारण में दीर्घ स्वर से भी एक मात्रा अधिक बोली जाती है। दूर से सम्बोधन करने में इसका प्रयोग होता है, जैसे—भो ३ ( ओ ! ओ !! ओ !!! ) देवदत्त !

## व्यञ्जन वर्ण ( Consonants )

३—क, ख, ग, घ, ङ, च, छ, ज, झ, ञ, ट, ठ, ड, ढ, ण, त, थ, द, ध, न, प, फ, ब, भ, म, य, र, ल, व, श, ष, स, ह, अनुस्वार और विसर्ग अर्थात् अं और अः ये पैंतीस व्यञ्जन वर्ण कहलाते हैं। *इनमें से 'क' से लेकर 'म' तक पचीस वर्ण स्पर्शवर्ण कहलाते हैं †।

स्पर्श वर्ण पाँच वर्गों में विभक्त हैं। क, ख, ग, घ, ङ, ये पाँच कवर्ग हैं। च, छ, ज, झ, ञ, ये पाँच चवर्ग हैं। ट ठ, ड, ढ, ण, ये पाँच टवर्ग हैं। त, थ, द, ध, न, ये पाँच तवर्ग हैं। प, फ, ब,‡ भ, म, ये पाँच पवर्ग हैं। य, र, ल, व, ये चार वर्ण अन्तःस्थ वर्ण कहलाते हैं ×। श, ष, स, ह, ये चार ऊष्म वर्ण

---

* वास्तव में व्यञ्जनों का रूप क्, ख्, ग्, घ् इत्यादि है पर उच्चारण में सुगमता के लिये ये 'अ'कार सहित लिखे जाते हैं यथा—क, ख, ग, घ इत्यादि क्योंकि व्यञ्जनों का उच्चारण बिना स्वर की सहायता से नहीं होता। इसलिये, क = क् + अ, ख = ख् + अ, ग = ग् + अ, घ = घ् + अ इत्यादि।

† ये वर्ण स्पर्श इसलिये कहलाते हैं क्योंकि इनका उच्चारण जीभ के कण्ठ, तालु आदि स्थानों को स्पर्श करने से होता है।

‡ वर्गीय 'ब' और अन्तस्थ 'व' में बहुधा भ्रम हुआ करता है। सन्धि से उत्पन्न 'व्' यथा 'उ' का 'व्' और 'ओ' का 'अव्' और 'औ' का 'आव्' अन्तःस्थ 'व्' है। धातु जैसे 'बध्' 'बन्ध्' 'बाध्' आदि का 'ब्' वर्गीय 'ब्' है। व्याकरण तथा कोष के अध्ययन से यह भ्रम दूर हो जाता है।

× स्पर्श वर्ण और ऊष्म वर्ण के बीच में रहने के कारण ये अन्तःस्थ कहलाते हैं।

कहे जाते हैं।* अनुस्वार ( ं ) और विसर्ग (ः) को अयोग-वाह कहते हैं†।

## वर्णों का उच्चारणस्थान।

४—अ, आ, क, ख, ग, घ, ङ, ह इनका उच्चारण स्थान कण्ठ है; इसलिये ये कण्ठ्यवर्ण (Gutturals) कहलाते हैं।

५—इ, ई, च, छ, ज, झ, ञ, य, श इनका उच्चारण स्थान तालु है; इसलिये ये तालव्य वर्ण ( Palatals ) कहलाते हैं।

६—ऋ, ॠ, ट, ठ, ड, ढ, ण, र, ष इनका उच्चारण स्थान मूर्द्धा है; इसलिये ये मूर्द्धन्य वर्ण (Cerebrals) कहलाते हैं।

७—ऌ, त, थ, द, ध, न, ल, स इनका उच्चारण स्थान दन्त है; इसलिये ये दन्त्य वर्ण ( Dentals ) कहलाते हैं।

८—उ, ऊ, प, फ, ब, भ, म इनका उच्चारण स्थान ओष्ठ है; इसलिये ये ओष्ठ्य वर्ण ( Labials ) कहलाते हैं।

---

* इनके उच्चारण में ऊष्मा ( वायु ) अधिक बाहर निकलता है इसलिये ये ऊष्म कहलाते हैं।

† अनुस्वार और विसर्ग ये स्वतन्त्र वर्ण नहीं हैं। न् और म् के स्थान में अनुस्वार तथा स् और र् के स्थान में विसर्ग होता है, इसलिये संस्कृत की वर्णमाला में इनकी गिनती पृथक् नहीं की गई है। व्याकरण में यद्यपि इनका उल्लेख (योग) नहीं है तथापि प्रयोग में इनका कार्य (वाह) होता है इसलिये ये अयोगवाह कहलाते हैं।

९—ए, ऐ के उच्चारण स्थान कण्ठ और तालु हैं; इसलिये ये कण्ठतालव्य ( Palato-gutturals ) कहलाते हैं।

१०—ओ, औ के उच्चारण स्थान कण्ठ और ओष्ठ हैं; इसलिये ये कण्ठौष्ठ्य ( Labio-gutturals ) कहलाते हैं।

११—व ( अन्तःस्थ ) के उच्चारण स्थान दन्त और ओष्ठ हैं; इसलिये यह दन्तोष्ठ्य ( Dento-Labial ) कहलाता है।

१२—( ं ) अनुस्वार का उच्चारण स्थान नासिका है; इसलिये इसे अनुनासिक ( Nasal ) कहते हैं।

१३—ञ, म, ङ, ण, न का उच्चारण स्थान अपने वर्ग के उच्चारण स्थान के अतिरिक्त नासिका भी है; इसलिये इन्हें अनुनासिक ( Nasals ) भी कहते हैं।

१४—( : ) विसर्ग जब जिस स्वर वर्ण के अन्त में रहता है, तब उसका उच्चारण स्थान उसी स्वर वर्ण का उच्चारण स्थान होता है।

## अभ्यास ( Exercise 1 )

(१) वर्ण कै प्रकार के होते हैं ? प्रत्येक का नाम बताओ।

(२) स्पर्श वर्ण, अन्तःस्थ वर्ण और ऊष्म वर्ण किन किन अक्षरों को कहते हैं ?

(३) ञ, म, ङ, ण और न के उच्चारण स्थान कै हैं ?

(४) ऋ, व, ए, ओ, श, ष और ब के उच्चारण स्थान बताओ।

(५) स्पर्श वर्ण 'स्पर्श' क्यों कहलाते हैं ? ये कै भागों में विभक्त हैं ?

## सन्धिप्रकरण (Rules of Euphony)

१५—दो वर्ण परस्पर निकट होने से आपस में मिल जाते हैं और इस मेल को सन्धि कहते हैं। सन्धि तीन प्रकार की होती है। (१) स्वरसन्धि (२) व्यञ्जनसन्धि (३) विसर्ग-सन्धि। स्वरवर्ण की स्वरवर्ण के साथ जो सन्धि होती है उसे **स्वरसन्धि** कहते हैं। व्यञ्जनवर्ण के साथ स्वरवर्ण या व्यञ्जन-वर्ण की जो सन्धि होती है उसे **व्यञ्जनसन्धि** कहते हैं। विसर्ग के साथ स्वरवर्ण या व्यञ्जनवर्ण की जो सन्धि होती है उसे **विसर्गसन्धि** कहते हैं।*

## स्वरसन्धि (Combination of Vowels.)

१६—यदि अकार के बाद अकार वा आकार हो तो वे दोनों मिल कर आकार हो जाते हैं और आकार पूर्व वर्ण के साथ मिल जाता है। यथा—शश + अङ्कः=शशाङ्कः; उत्तम + अङ्गम् = उत्तमाङ्गम्; अद्य + अवधि=अद्यावधि; रत्न + आकरः=

---

* एक पद में यथा, भूभृत् + भ्याम् = भूभृद्भ्याम्; गै + अ + ति = गायति; धातु और उपसर्ग में, यथा, नि + अवधीत् = न्यवधीत्; समास में, यथा, कृष्ण + अर्जुनौ=कृष्णार्जुनौ, सन्धि अनिवार्य है। वाक्य में सन्धि करना या नहीं करना वक्ता की इच्छा पर निर्भर करता है; जैसे—रामः गच्छति या रामो गच्छति।

संहितैकपदे नित्या नित्या धातूपसर्गयोः।
नित्या समासे वाक्ये तु सा विवक्षामपेक्षते ॥

रत्नाकरः; देव + आलयः = देवालयः; कुश + आसनम् = कुशासनम् ।

अ + अ = आ, जैसे—शश + अङ्कः = शश् + अ + अङ्कः = शशाङ्कः ।

अ + आ=आ, जैसे—रत्न + आकरः = रत्न + अ + आकरः= रत्नाकरः ।

## अपवाद (Exception)

पर निम्नलिखित शब्दों में अ और अ मिलकर आ नहीं होता; जैसे,—शक + अन्धुः=शकन्धुः; कर्क + अन्धुः=कर्कन्धुः; मार्त्त + अण्डः=मार्त्तण्डः; कुल + अटा=कुलटा; सीम + अन्तम्= सीमन्तम्; अन्य + अन्यम् = अन्योन्यम्; सार + अङ्गः=सारङ्गः ।

१७—यदि आकार के बाद अकार वा आकार रहे तो दोनों मिलकर आकार हो जाते हैं और आकार पूर्ववर्ण के साथ मिल जाता है। यथा—दया + अर्णवः = दयार्णवः; महा + अर्घः = महार्घः; लता + अन्तः = लतान्तः; महा + आशयः = महाशयः; गदा + आघातः = गदाघातः; विद्या + आलयः = विद्यालयः ।

आ + अ = आ, जैसे—दया + अर्णवः = दय् + आ + अर्णवः = दयार्णवः ।

आ + आ = आ, जैसे-हता + आशा = हत् + आ + आशा = हताशा ।

१८—यदि ह्रस्व इकार के बाद इ वा ई रहे तो वे दोनों मिलकर ई कार हो जाते हैं और ईकार पूर्ववर्ण के साथ मिल जाता है। यथा—गिरि + इन्द्रः = गिरीन्द्रः; अति + इव = अतीव; प्रति + इतिः = प्रतीतिः; कवि + ईश्वरः + कवीश्वरः; क्षिति + ईशः = क्षितीशः; प्रति + ईक्षा = प्रतीक्षा।

इ + इ = ई; जैसे—फणि + इन्द्रः = फण् + इ + इन्द्रः = फणीन्द्रः।

इ + ई = ई; जैसे—कवि + ईश्वरः = कव् + इ + ईश्वरः = कवीश्वरः।

१६—यदि दीर्घ ईकार के बाद इ वा ई रहे तो दोनों मिलकर दीर्घ ईकार हो जाते हैं और ईकार पूर्ववर्ण के साथ मिल जाता है। यथा – मही + इन्द्रः = महीन्द्रः; महती + इच्छा = महतीच्छा; लक्ष्मी + ईशः = लक्ष्मीशः; पृथ्वी + ईश्वरः = पृथ्वीश्वरः।

ई + इ = ई; जैसे—मही + इन्द्रः = मह् + ई + इन्द्रः = महीन्द्रः।

ई + ई = ई; जैसे—मही + ईश्वरः = मह + ई + ईश्वरः = महीश्वरः।

२०—यदि ह्रस्व उकार के बाद उ अथवा ऊ रहे तो दोनों मिलकर दीर्घ ऊकार हो जाते हैं और ऊकार पूर्व वर्ण के साथ मिल जाता है। यथा—विधु + उदयः = विधूदयः; मधु + उत्सवः = मधूत्सवः; स्वादु + उदकम् = स्वादूदकम्; साधु + उक्तम् = साधूक्तम्; लघु + ऊर्म्मिः = लघूर्म्मिः; गुरु + ऊहः = गुरूहः।

उ + उ = ऊ; जैसे—विधु + उदयः = विध् + उ + उदयः = विधूदयः।

उ + ऊ = ऊ; जैसे—लघु + ऊर्म्मिः = लघ् + उ + ऊर्म्मिः = लघूर्म्मिः।

२१—यदि दीर्घ ऊकार के बाद उ अथवा ऊ रहे तो दोनों मिलकर ऊकार हो जाते हैं और ऊकार पूर्व वर्ण के साथ मिल जाता है। यथा—वधू + उत्सवः = वधूत्सवः; स्वयम्भू + उदयः = स्वयम्भूदयः; भू + ऊर्ध्वम् = भूर्ध्वम्; वधू + ऊहनम् = वधूहनम्।

ऊ + उ = ऊ; जैसे- वधू + उत्सवः = वध् + ऊ + उत्सवः = वधूत्सवः।

ऊ + ऊ = ऊ; जैसे—भू + ऊर्ध्वम् = भ् + ऊ + ऊर्ध्वम् = भूर्ध्वम्।

२२—यदि ऋकार के बाद ऋकार रहे तो दोनों मिलकर दीर्घ ॠकार हो जाते हैं और ॠकार पूर्व वर्ण के साथ मिल जाता है। यथा—पितृ + ऋणम् = पितॄणम्; भ्रातृ + ऋद्धिः = भ्रातॄद्धिः।*

ऋ + ऋ = ॠ; जैसे-पितृ + ऋणम् = पित् = ऋ + ऋणम् = पितॄणम्।

२३—यदि अकार के बाद इकार अथवा ईकार रहे तो दोनों

---

* नियम १६ से २२ तक की सन्धि को दीर्घ सन्धि कहते हैं—कौमुदी में एक सूत्र "अकः सवर्णे दीर्घः" में ये सब नियम अन्तर्गत हैं।

मिलकर एकार हो जाते हैं और एकार पूर्व वर्ण के साथ मिल जाता है। यथा—देव + इन्द्रः = देवेन्द्रः; पूर्ण + इन्दुः = पूर्णेन्दुः; गण + ईशः = गणेशः; अव + ईक्षणम् = अवेक्षणम्।*

अ + इ = ए; जैसे—देव + इन्द्रः = देव् + अ + इन्द्रः = देवेन्द्रः।

अ + ई = ए; जैसे–गण + ईशः = गण् + अ + ईशः = गणेशः।

## अपवाद ( Exception )

किन्तु, स्वर + ईरम् = स्वैरम्; स्व + ईरिणी = स्वैरिणी; हल + ईषा = हलीषा; लाङ्गल + ईषा = लाङ्गलीषा; मनस् + ईषा = मनीषा ( Intellect )।

२४—यदि आकार के परे इ अथवा ई रहे तो दोनों मिलकर एकार हो जाते हैं और एकार पूर्व वर्ण के साथ मिल जाता है। यथा—महा + इन्द्रः = महेन्द्रः; लता + इव = लतेव; रमा + ईशः = रमेशः; महा + ईश्वर = महेश्वरः।

आ + इ = ए; जैसे—महा + इन्द्रः = मह् + आ + इन्द्रः = महेन्द्रः।

आ + ई = ए; जैसे—रमा + ईशः = रम् + आ + ईशः = रमेशः।

२५—यदि अकार के परे उ अथवा ऊ रहे तो दोनों मिलकर ओकार हो जाते हैं और ओकार पूर्व वर्ण के साथ मिल जाता

---

* इसको गुण सन्धि कहते हैं—'आद्गुणः'। (नियम २३-२८)

है। यथा—नील + उत्पलम् = नीलोत्पलम्; सूर्य + उदयः = सूर्योदयः; एक + ऊनविंशतिः = एकोनविंशतिः; गृह + ऊर्ध्वम् = गृहोर्ध्वम् ।

अ + उ = ओ; जैसे—नर + उत्तमः = नर् + अ + उत्तमः = नरोत्तमः ।

अ + ऊ = ओ; जैसे - रस + ऊनः = रस् + अ + ऊनः = रसोनः ।

## अपवाद ( Exception )

परन्तु--अक्ष + ऊहिनी = अक्षौहिणी; प्र + ऊढः = प्रौढः; प्र + ऊढिः = प्रौढिः ।

२६—यदि आकार के परे उ अथवा ऊ रहे तो दोनों मिलकर ओकार हो जाते हैं और ओकार पूर्व वर्ण के साथ मिल जाता है। यथा—महा + उदयः = महोदयः; गङ्गा + उदकम् = गङ्गोदकम्; गङ्गा + ऊर्मिः = गङ्गोर्मिः; महा + ऊर्मिः = महोर्मिः ।

आ + उ = ओ; जैसे-महा + उदयः = मह् + आ + उदयः = महोदयः ।

आ + ऊ = ओ; जैसे-गङ्गा + ऊर्मिः = गङ्ग् + आ + ऊर्मिः = गङ्गोर्मिः ।

२७—यदि अकार के परे ऋकार रहे तो दोनों मिलकर 'अर्' हो जाते हैं और 'अर्' का 'अ'कार पूर्ववर्ण के साथ मिल जाता है और 'र्'कार परवर्ण के ऊपर चला जाता है। यथा, देव + ऋषिः = देवर्षिः; हिम + ऋतुः = हिमर्तुः ।

अ + ऋ = अर्; जैसे--हिम + ऋतुः = हिम् + अ + ऋतुः = हिमर्त्तुः ।

## अपवाद ( Exception )

( क ) परन्तु -तृतीया तत्पुरुष समास में अ वा आ के परे ऋत शब्द हो तो अ + ऋ, या आ + ऋ मिलकर 'अर्' न होकर 'आर्' हो जाते हैं । यथा--सुख + ऋतः=सुखार्त्तः; भय + ऋतः = भयार्त्तः; तृष्णा + ऋतः = तृष्णार्त्तः । परन्तु तत्पुरुष समास न रहने से 'अर्' ही होता है; जैसे--परम + ऋतः = परमर्त्तः ।

( ख ) प्र, वत्सर, कम्बल, वसन, ऋण और दश के परे ऋण शब्द हो तो अ और ऋ मिलकर 'आर्' होता है । यथा--प्र + ऋणम् = प्रार्णम्, कम्बल + ऋणम् = कम्बलार्णम्, ऋण + ऋणम् = ऋणार्णम् इत्यादि ।

( ग ) उपसर्ग के अ वा आ के परे धातु का ऋकार रहे तो दोनों मिलकर 'आर्' होता है । यथा--प्र + ऋच्छति=प्रार्च्छति ।

२८--यदि आकार के परे ऋ रहे तो दोनों मिलकर 'अर्' हो जाता है और 'अर्' का अकार पूर्व वर्ण में मिल जाता है और 'र्'कार पर वर्ण के ऊपर चला जाता है। यथा--महा + ऋषिः = महर्षिः; देवता + ऋषभः = देवतर्षभः ।

आ + ऋ = अर्; जैसे--महा + ऋषिः=मह + आ + ऋषिः = महर्षिः ।

२९--यदि अकार के परे ए अथवा ऐ रहे तो दोनों मिलकर 'ऐ' हो जाते हैं और 'ऐ'कार पूर्ववर्ण के साथ मिल जाता है ।

यथा--अद्य + एव = अद्यैव; एक + एकम् = एकैकम्; मत + ऐक्यम् = मतैक्यम्; तव + ऐश्वर्यम् = तवैश्वर्यम् ।

अ + ए = ऐ; जैसे--तव + एव = तव् + अ + एव = तव् + ऐ + व = तवैव ।

अ + ऐ = ऐ; जैसे--मत + ऐक्यम् = मत् + अ + ऐक्यम् = मत् + ऐक्यम् = मतैक्यम् ।

३०--यदि आकार के बाद ए अथवा ऐ रहे तो दोनों मिलकर 'ऐ' हो जाते हैं और 'ऐ'कार पूर्ववर्ण के साथ मिल जाता है। यथा--सदा + एव = सदैव; तथा + एतत् = तथैतत्; महा + ऐरावतः = महैरावतः; महा + ऐश्वर्यम् = महैश्वर्यम् ।

आ + ए = ऐ; जैसे--लता + एषा = लत् + आ + एषा = लत् + ऐषा = लतैषा ।

आ + ऐ = ऐ; जैसे--महा + ऐश्वर्यम् = मह् + आ + ऐश्वर्यम् = मह् + ऐश्वर्यम् = महैश्वर्यम् ।

३१--यदि अकार के परे ओ अथवा औ रहे तो दोनों मिल कर 'औ' हो जाते हैं और 'औ' कार पूर्ववर्ण के साथ मिल जाता है ।

यथा--जल + ओघः = जलौघः; ग्राम + ओकः = ग्रामौकः; चित्त + औदार्यम् = चित्तौदार्यम्; गत + औत्सुक्यम् = गतौत्सुक्यम् ।

अ + ओ = औ; जैसे,--वन + ओषधिः = वन् + अ + ओषधिः = वनौषधिः ।

अ + औ = औ;   जैसे,--गत + औत्सुक्यम् = गत् + अ + औत्सुक्यम् = गतौत्सुक्यम् ।

## अपवाद (Exception)

( क ) समास में अ वा आ के बाद ओष्ठ और ओतू शब्दों का ओ हो तो दोनों मिल कर ओ अथवा औ दोनों हो जाते हैं। जैसे—अधर + ओष्ठः = अधरोष्ठः अथवा अधरौष्ठः, बिम्ब + ओष्ठः = बिम्बोष्ठः अथवा बिम्बौष्ठः; स्थूल + ओतूः + स्थूलोतूः अथवा स्थूलौतूः। परन्तु समास न रहने से 'औ' कार ही होता है जैसे,--तव + औष्ठः = तवौष्ठः ।

( ख ) यदि धातु का ए वा ओ परे रहे तो उपसर्ग के अ और आ का लोप हो जाता है। यथा,—प्र + एजते = प्रेजते; परा + एषते = परेषते; उप + ओषति = उपोषति; अव + ओहति = अवोहति। परन्तु एध् और इण् धातुओं के ए परे रहने से उपसर्ग के अ और आ का लोप नहीं होता। यथा;--उप + एधते = उपैधते; आ + एति = ऐति; परा + एधते = परैधते ।

३२—यदि आकार के बाद ओ अथवा औ रहे तो दोनों मिल कर 'औ' हो जाते हैं और 'औ' कार पूर्व वर्ण के साथ मिल जाता है। यथा—महा + ओषधिः = महौषधिः; सदा + ओदनम् = सदौदनम्; महा + औदार्यम् = महौदार्यम्; सदा + औत्सुक्यम् = सदौत्सुक्यम् ।

आ + ओ = औ; जैसे,—महा + ओषधिः = मह् + आ + ओषधिः = महौषधिः ।

आ + औ = औ; जैसे,--महा + औषधम् = मह् + आ + औषधम् = महौषधम् ।*

३३--यदि ह्रस्व इकार के परे इ और ई को छोड़ कर कोई दूसरा स्वर वर्ण हो तो 'इ' के स्थान में 'य्' हो जाता है और 'य्' पूर्ववर्ण के साथ मिल जाता है और 'य्' कार के साथ आगे का स्वर मिल जाता है। यथा—यदि + अपि = यद्यपि; अति + आचारः=अत्याचारः, अभि + उदयः=अभ्युदयः; प्रति + ऊहः = प्रत्यूहः; मुनि + ऋषभः = मुन्यृषभः; प्रति + एकम् = प्रत्येकम्; अति + ऐश्वर्यम् = अत्यैश्वर्यम्; पचति + ओदनम् = पचत्योदनम्; अति + औदार्यम् = अत्यौदार्यम् ।

इ + अ = य् + अ = य; जैसे,--सति + अपि = सत् + इ + अपि = सत् + य + पि = सत्यपि। इ + आ = य् + आ=या; जैसे,-निधि + आकरः = निध् + इ + आकरः = निध् + या + करः = निध्याकरः। उसी तरह, इ + उ = यु, इ + ऊ = यू, इ + ऋ + यृ, इ + ए = ये, इ + ऐ = यै, इ + ओ = यो, इ + औ = यौ ।

३४—यदि दीर्घ ईकार के परे इ और ई को छोड़ कर कोई दूसरा स्वर वर्ण रहे तो 'ई' के स्थान में 'य्' हो जाता है और

---

* नियम २९ से ३२ तक की सन्धि वृद्धिसन्धि कहलाती है—'वृद्धिरेचि'।

'य्' पूर्व वर्ण के साथ मिल जाता है और 'य्' कार के साथ आगे का स्वर मिल जाता है। यथा—नदी + अम्बु = नद्यम्बु; देवी + आगता = देव्यागता; सखी + उक्तम् = सख्युक्तम्; शशो + ऊर्ध्वगः = शश्यूर्ध्वगः, बली + ऋषभः = बल्यृषभः; गोपी + एषा = गोप्येषा; बली + ऐरावतः = बल्यैरावतः; सरस्वती + ओघः = सरस्वत्योघः; वाणी + औचित्यम् = वाण्यौचित्यम्।

ई + अ = य् + अ = य; जैसे,—गोपी + अत्र = गोप् + ई + अत्र = गोप् + यत्र = गोप्यत्र। ई + आ = य् + आ = या; जैसे,—नदी + आकुला = नद् + ई + आकुला = नद् + याकुला = नद्याकुला। उसी तरह, ई + उ = यु, ई + ऊ = यू, ई + ऋ = यृ, ई + ए = ये, ई + ऐ = यै, ई + ओ = यो, ई + औ = यौ।

३५—यदि ह्रस्व उकार के परे उ और ऊ से भिन्न कोई स्वर वर्ण रहे तो 'उ' के स्थान में 'व्' हो जाता है और 'व्' पूर्व वर्ण के साथ मिल जाता है और आगे का स्वर 'व्' कार के साथ मिल जाता है। यथा—अनु + अयः = अन्वयः; सु + आगतम् स्वागतम्; मधु + इदम् = मध्विदम्। साधु + ईहितम् = साध्वीहितम्; मधु + ऋते = मध्वृते; अनु + एषणम् = अन्वेषणम्; अनु + ऐक्षिष्ट = अन्वैक्षिष्ट; पचतु + ओदनम् = पचत्वोदनम्; ददातु + औषधम् = ददात्वौषधम्।

उ + अ = व् + अ = व; जैसे—मधु + अस्ति = मध् + उ + अस्ति = मध् + व + स्ति = मध्वस्ति। उ + आ = व् + आ = वा, जैसे—अनु + आदेशः = अन् + उ + आदेशः = अन् + वा

+ देशः = अन्वादेशः। उसी तरह उ + इ = वि, उ + ई = वी, उ + ऋ = वृ, उ + ए = वे, उ + ऐ = वै, उ + ओ = वो, उ + औ = वौ।

३६--यदि दीर्घ के ऊकार से परे उ, ऊ से भिन्न कोई स्वर वर्ण हो तो दीर्घ ऊकार के स्थान में 'व्' हो जाता है और 'व्' पूर्ववर्ण के साथ मिल जाता है और आगे का स्वर 'व्' कार के साथ लग जाता है। यथा -सरयू + अम्बु = सरय्वम्बु; वधू + आदि = वध्वादिः; तनू + इन्द्रियम् = तन्विन्द्रियम्; तनू + ईश्वरः = तन्वीश्वर; सरयू + एधितम् = सरय्वेधितम्; वधू + ऐश्वर्यम् = वध्वैश्वर्यम्; सरयू + ओघः = सरय्वोघः; वधू + औदार्यम् = वध्वौदार्यम्।

ऊ + अ = व् + अ = व, जैसे-सरयू + अम्बु = सरय् + ऊ + अम्बु = सरय् + व + म्बु = सरय्वम्बु। ऊ + आ = व् + आ = वा, जैसे--वधू + आदिः = वध् + ऊ + आदिः = वध् + वा + दिः = वध्वादिः। उसी तरह, ऊ + इ = वि, ऊ + ई = वी, ऊ + ऋ = वृ, ऊ + ए = वे, ऊ + ऐ = वै, ऊ + ओ = वो, ऊ + औ = वौ।

३७--यदि 'ऋ'कार के परे 'ऋ'कार से भिन्न कोई स्वर वर्ण रहे तो ऋकार के स्थान में 'र्' कार हो जाता है और 'र्' पूर्ववर्ण के संग मिल जाता है और आगे का स्वर र्कार के साथ मिल जाता है। यथा--पितृ + अनुमतिः = पित्रनुमतिः; पितृ + आदेशः = पित्रादेशः; पितृ + इच्छा = पित्रिच्छा; पितृ + ईहितम् = पित्रीहितम्; पितृ + उपदेशः = पित्रुपदेशः; पितृ +

ऊहः = पित्रूहः; पितृ + एषणा = पित्रेषणा; पितृ + ऐश्वर्यम् = पित्रैश्वर्यम्; पितृ + ओकः = पित्रोकः; पितृ + औदार्यम् = पित्रौदार्यम्।

ऋ + अ = र् + अ = र, जैसे--भ्रातृ + अनुमतिः = भ्रात् + ऋ + अनुमतिः = भ्रात् + र + नुमतिः = भ्रात्रनुमतिः। ऋ + आ = र् + आ = रा, जैसे--पितृ + आदेशः = पित् + ऋ + आदेशः = पित् + रा + देशः = पित्रादेशः। उसी तरह, ऋ + इ = रि, ऋ + ई = री, ऋ + उ = रु, ऋ + ऊ = रू, ऋ + ए = रे, ऋ + ऐ = रै, ऋ + ओ = रो, ऋ + औ = रौ।

३८--यदि एकार से परे स्वर वर्ण हो तो 'ए' के स्थान में अय् हो जाता है और 'अय्' का अकार पूर्ववर्ण के साथ मिल जाता है और पर का स्वर 'य्' कार के साथ मिल जाता है। जैसे--शे + अनम् = शयनम्; ने + अनम् = नयनम्; जे + अति = जयति; सञ्चे + अः = सञ्चयः; शे + आते = शयाते; अशे + आताम् = अशयाताम्; शे + इतम् = शयितम्; अशे + इष्ट = अशयिष्ट; शे + ईत = शयीत; शे + ईरन् = शयीरन्; शे + ए = शये; शे + ऐ = शयै।

ए + अ = अय् + अ = अय, जैसे--जे + अः = ज् + ए + अः = ज् + अयः = जयः, ए + आ = अय् + आ=अया, जैसे–शे + आते = श् + ए + आते = श् + अयाते = शयाते, उसी तरह, ए + इ = अयि, ए + ई = अयी, ए + उ = अयु, ए + ऊ = अयू,

ए + ऋ = अयृ, ए + ए = अये, ए + ऐ = अयै, ए + ओ = अयो, ए + औ = अयौ ।

३९--यदि 'ऐ' कार के बाद स्वर वर्ण रहे तो 'ऐ' के स्थान में आय् हो जाता है और 'आय्' का आकार पूर्ववर्ण के संग मिल जाता है और 'य्' कार के साथ पर का स्वर मिल जाता है। यथा--विनै + अकः = विनायकः; सञ्जै + अकः = सञ्जायकः; रै + आया = राया; रै + इ = रायि; रै + ए = राये; रै + ओः = रायोः ।

ऐ + अ = आय् + अ = आय, जैसे—नै + अकः = न् + ऐ + अकः = न् + आय + कः = नायकः । ऐ + आ = आय् + आ = आया, जैसे—रै + आ = र् + ऐ + आ=र् + आया = राया, उसी तरह ऐ + इ=आयि, ऐ + ई = आयी, ऐ + ऋ + आयृ; ऐ + उ = आयु, ऐ + ऊ = आयू, ऐ + ए=आये, ऐ + ऐ = आयै, ऐ + ओ = आयो, ऐ + औ=आयौ ।

४०—यदि 'ओ'कार के परे स्वर वर्ण रहे तो ओकार के स्थान में अव् हो जाता है और 'अव्' का अकार पूर्व वर्ण के संग मिल जाता है और पर का स्वर 'व्' के साथ मिल जाता है। यथा —भो + अनम् = भवनम्, पो + अनः = पवनः, श्रो + अनम् = श्रवणम्, गो + आ = गवा, भो + इता = भविता, पो + इत्रम् = पवित्रम्, गो + ए = गवे, गो + ओः = गवोः ।

ओ + अ = अव् + अ = अव, जैसे--पो + अनः=प् + ओ + अनः = प् + अव + नः = पवनः । ओ + आ=अव् + आ=अवा,

जैसे-गो + आ = ग् + ओ + आ = ग् + अव् + आ = गवा; उसी तरह, ओ + इ = अवि, ओ + ई = अवी; ओ + उ = अवु, ओ + ऊ = अवू, ओ + ऋ = अवृ, ओ + ए = अवे, ओ + ऐ = अवै, ओ + ओ = अवो, ओ + औ = अवौ* ।

४१—यदि 'औ'कार के परे स्वरवर्ण रहे तो औकार के स्थान में 'आव्' हो जाता है और 'आव्' का आकार पूर्व वर्ण के साथ मिल जाता है और पर का स्वर 'व्'कार के साथ मिल जाता है । यथा—पौ + अकः = पावकः, नौ + आ = नावा; भौ + इनी = भाविनी; भौ + उकः = भावुकः; नौ + ए = नावे; नौ + ओः = नावोः, नौ + औ = नावौ ।

औ + अ = आव् + अ = आव, जैसे--पौ + अकः = प् + औ + अ + कः = प् + आव + कः = पावकः, औ + आ = आव् + आ = आवा, जैसे--नौ + आ = न् + औ + आ = न् + आव् + आ = न् + आवा = नावा, उसी तरह, औ + इ = आवि, औ + ई = आवी, औ + उ = आवु, औ + ऊ = आवू, औ + ऋ = आवृ, औ + ए = आवे, औ + ऐ = आवै, औ + ओ = आवो, औ + औ = आवौ ।

---

* किन्तु—गो + इन्द्रः = गवेन्द्रः, गो + अक्षः = गवाक्षः; गो + ईशः गवीशः अथवा गवेशः; गो + अग्रम् = गवाग्रम्, गो अग्रम् और गोऽग्रम् । स्वरवर्ण परे न रहने से भी यकारादि प्रत्यय परे होने से 'अव्' हो जाता है, जैसे—गो + यम् = गव्यम्, गो + यूतिः = गव्यूतिः (दो कोश) अन्यथा गोयूतिः (बैलों का एक जोड़ा) ।

४२—पद के अन्त में यदि एकार अथवा ओकार हो और इसके बाद यदि अकार हो तो अकार का लोप हो जाता है और लुप्त आकार के स्थान में अर्ध अकार ( ऽ ) का चिन्ह रख दिया जाता है । यथा—कवे + अवेहि = कवेऽवेहि, सखे + अर्पय = सखेऽर्पय, प्रभो + अनुग्रहाण = प्रभोऽनुग्रहाण; गुरो + अनुमन्यस्व = गुरोऽनुमन्यस्व ।

*N. B.*—(क) सुबन्त और तिङन्त विभक्तियुक्त शब्द को पद कहते हैं, इसलिये ऐसे पद के अन्त में एकार और ओकार के नहीं रहने पर अकार का लोप नहीं होता। जैसे—ने + अनम् = नयनम्, भो + अनम् = भवनम् ।

(ख) पद के अन्त में स्थित ए और ओ के परे 'अ'कार से भिन्न कोई स्वरवर्ण रहे तो ए के स्थान में विकल्प से अ और अय् होता है और ओ के स्थान में विकल्प से अ और अव् होता है । यथा—सखे + आगच्छ = सख आगच्छ अथवा सखयागच्छ, प्रभो + आगच्छ = प्रभ आगच्छ अथवा प्रभवागच्छ। परन्तु ऐसी अवस्था में अकार होने से सन्धि नहीं होती ।

( ग ) पदान्त में स्थित ऐ और औ के परे स्वरवर्ण रहने से ऐ के स्थान में विकल्प से आ और आय् तथा औ के स्थान में विकल्प से आ और आव् होता है। आ होने से सन्धि नहीं होती। जैसे—श्रियै + अर्थः = श्रिया अर्थः अथवा श्रियायर्थः, रवौ + अस्तमिते = रवा अस्तमिते अथवा रवावस्तमिते ।

## सन्धिनिषेध ( Non-sandhi )

( १ ) द्विवचनान्त ई, ऊ और ए के परे कोई स्वर रहे तो सन्धि नहीं होती। यथा—कवी + इमौ = कवी इमौ; मुनी +

इमौ = मुनी इमौ; साधू + एतौ = साधू एतौ; बन्धू + आगतौ = बन्धू आगतौ; लते + इमे = लते इमे; शयाते + अर्भकौ = शयाते अर्भकौ।

( २ ) अदस् शब्द के ईकारान्त और ऊकारान्त पदों के परे स्वर रहने से सन्धि नहीं होती। यथा—अमी + अश्वाः = अमी अश्वाः, अमू + अर्भकौ = अमू अर्भकौ।

( ३ ) ओकारान्त तथा एक स्वर वाले अव्यय के परे स्वर रहने से सन्धि नहीं होती। यथा—अहो + अयम् = अहो अयम्; अहो + आयाति = अहो आयाति; आ + एवम् = आ एवम्; उ + उत्तिष्ठ = उ उत्तिष्ठ।

( ४ ) प्लुतस्वर की सन्धि नहीं होती। यथा—राम३ + आगच्छ = राम३ आगच्छ।

## अभ्यास ( Exercise 2 )

( १ ) निम्नलिखित शब्दों की सन्धि करो ( Join the following ):—सुर + असुरौ; हित + उपदेशः; देव + ऋषिः; तव + एतत्; कूप + उदकम्; रवौ + अस्तमिते; अद्य + एव; पौ + अकः; युध्येते + इमौ; मुनी + इमौ; इति + उवाच; सखे + अनुगृहाण; विष्णो + अव; दुःख + ऋतः; कम्बल + ऋणम्; सर्वे + एव; अमी + अश्वाः।

( २ ) सन्धिविच्छेद करो ( Disjoin ):—ममैव; सरय्वम्बु; उपैति; अभ्युदयः; तथेति; देवतर्षभः; अधरोष्ठः; राजर्षिः; दुःखार्त्तः, गिरीन्द्रः, दशार्णः, तेऽपि; इत्यादि; प्रभ आगच्छ; गवाक्षः; बन्धोऽर्पय; श्लोकार्द्धम्; सर्व एव; त्वयोक्तम्; मुनावायाते; कथिमया गच्छन्ति।

(३) शुद्ध करो ( Correct ):—साध्विमौ मुनिबालकौ। तवापि सन्ततिर्नास्ति। सदेव श्रमः कार्यः। अम्यश्वाः अतिशीघ्रगाः। कम्बलर्णम् एतत्। अरुणौष्ठः। सकलेनपि सैन्येन। तत्रेकः मृगः वसति। गङ्गौदकम् पावनम्।

## व्यञ्जनसन्धि ( Combination of consonants. )

४३—यदि त् अथवा द् के परे च् अथवा छ् रहे तो त् और द् के स्थान में च् हो जाता है। यथा—महत् + चक्रम् = महच्चक्रम्; भवत् + चरणम् + भवच्चरणम्; उत् + चारणम् = उच्चारणम्; एतद् + चन्द्रमण्डलम् = एतच्चन्द्रमण्डलम्; विपद् + चयः = विपच्चयः; तद् + चलनम् = तच्चलनम्; महत् + छत्रम् = महच्छत्रम्; भवत् + छलनम् = भवच्छलनम्; उत् + छिनत्ति = उच्छिनत्ति; तद् + छविः = तच्छविः; एतद् + छाया = एतच्छाया।

त् + च = च् + च = च्च; जैसे—भवत् + चरणम् = भवच् + चरणम् = भवच्चरणम्।

द् + च = च् + च = च्च; जैसे—तद् + चन्द्रः = तच् + चन्द्रः = तच्चन्द्रः।

त् + छ = च् + छ = च्छ; जैसे—महत् + छत्रम् = महच् + छत्रम् = महच्छत्रम्।

द् + छ = च् + छ = च्छ; जैसे—तद् + छाया = तच् + छाया = तच्छाया।

४४—यदि त् अथवा द् के परे ज् अथवा झ् रहे तो त् और द् के स्थान में ज् हो जाता है। यथा—भवत् + जीवनम् =

भवज्जीवनम्; उत् + ज्वलः = उज्ज्वलः; सरित् + जलम् = सरिज्जलम्; तद् + जन्म = तज्जन्म; एतद् + जननम् = एतज्जननम्; विपद् + जालम् = विपज्जालम्; महत् + झञ्झनम् = महज्झञ्झनम्; तत् + झनत्कारः = तज्झनत्कारः।

त् + ज = ज् + ज = ज्ज; जैसे; उत् + जयिनी = उज्जयिनी।

द् + ज = ज् + ज = ज्ज; जैसे; तद् + जयः = तज् + जयः = तज्जयः।

त् + झ = ज् + झ = ज्झ; जैसे; महत् + झञ्झनम् = महज्झञ्झनम्।

द् + झ = ज् + झ = ज्झ; जैसे; तद् + झनत्कारः = तज्झनत्कारः।

४५—यदि न् के परे ज् अथवा झ् रहे तो 'न्' के स्थान में 'ञ्' हो जाता है। यथा – महान् + जयः = महाञ्जय; राजन् + जागृहि = राजञ्जागृहि; भवान् + जीवतु = भवाञ्जीवतु; उद्यन् + झङ्कारः = उद्यञ्झङ्कारः; विरमन् + झंनत्कारः = विरमञ्झनत्कारः; गच्छन् + झटिति = गच्छञ्झटिति।

न् + ज = ञ् + ज = ञ्ज; यथा – महान् + जयः = महाञ्जयः।

न् + झ = ञ् + झ = ञ्झ; यथा – गच्छन् + झटिति = गच्छञ्झटिति।

४६—पदान्त में स्थित त् अथवा द् के परे (तालव्य) 'श्' रहे तो त् तथा द् के स्थान में 'च्' हो जाता है और 'श्' के स्थान में छ हो जाता है। यथा – जगत् + शरण्यः = जगच्छ-

रण्यः; महत् + शकटम् = महच्छकटम्; तद् + शरीरम् = तच्छरीरम्; एतद् + शकाब्दीयम् = एतच्छकाब्दीयम् ।

त् + श = च् + छ = च्छ; यथा - जगत् + शरण्यः = जगच् + छरण्यः = जगच्छरण्यः ।

द् + श = च् + छ = च्छ; यथा - तद् + शरीरम् = तच् + छरीरम् = तच्छरीरम् ।

४७—पदान्त में स्थित न् कार के परे ( तालव्य ) 'श्' रहे तो न् के स्थान में ञ् तथा 'श्' के स्थान में 'छ्' हो जाता है। यथा—महान् + शब्दः = महाञ्छब्दः; धावन् + शशः = धावञ्छशः; निन्दन् + शठः = निन्दञ्छठः ।

न् + श = ञ्छ; यथा—महान् + शब्दः = महाञ् + छब्दः = महाञ्छब्दः ।

४८—पदान्त में स्थित त् अथवा द् के परे 'ह्' रहे तो त् के स्थान में द् हो जाता है और ह् के स्थान में ध् हो जाता है। यथा—उत् + हतः = उद्धतः; उत् + हरणम् = उद्धरणम् तद् + हेयम् = तद्धेयम्; विपद् + हेतुः = विपद्धेतुः ।

त् + ह = द् + ध = द्ध; यथा—उत् + हतः = उद् + धतः = उद्धतः ।

द् + ह = द् + ध = द्ध; यथा—विपद् + हेतुः = विपद् + धेतुः = विपद्धेतुः ।

४९—यदि च् कार या ज् कार के बाद (दन्त्य) न् रहे तो*

---

* वर्ग के प्रथम, द्वितीय,, तृतीय और चतुर्थ वर्ण के परे ह् रहे तो

'न्' कार के स्थान में ञ् हो जाता है। यथा—याच् + ना = याच्ञा; यज् + नः = यज्ञः; यज् + नाते = यज्ञाते; यज् + निषे = यज्ञिषे; यज् + निध्वे = यज्ञिध्वे; यज् + ने = यज्ञे; राज् + ना = राज्ञा; राज् + नी = राज्ञी।

च् + न = च्ञ; जैसे; याच् + ना = याच्ञा।

ज् + नः = ज् + ञः = ज्ञः; जैसे; यज् + नः = यज् + ञः = यज्ञः।

५०—यदि त् वा द् के परे ट् अथवा ठ् रहे तो त् तथा द् के स्थान में ट् हो जाता है। यथा—उत् + टलति = उट्टलति; महत् + टङ्कनम् = महट्टङ्कनम्, तद् + टीका = तट्टीका; एतद् + टङ्कारः = एतट्टङ्कारः; सत् + ठकारः = सट्ठकारः; एतद् + ठक्कुरः = एतट्ठक्कुरः।

त् + ट = ट् + ट = ट्ट; जैसे,–उत् + टलति = उट् + टलति = उट्टलति।

द् + ट = ट् + ट = ट्ट; जैसे—तद् + टीका = तट + टीका = तट्टीका।

उसी तरह त् + ठ = ट्ठ, जैसे—सत् + ठकारः = सट्ठकारः; द् + ठ = ट्ठ, जैसे, एतद् + ठक्कुरः = एतट्ठक्कुरः।

५१—यदि त् वा द् के परे ड् अथवा ढ् रहे तो त् तथा द् के स्थान में ड् हो जाता है। जैसे, उत् + डीनः = उड्डीनः; भवत् + डमरुः = भवड्डमरुः; तद् + डिण्डिमः = तड्डिण्डिमः;

---

'ह्' कार के स्थान में उस वर्ग का चतुर्थ वर्ण विकल्प से हो जाता है। जैसे, वाक् + हरिः = वाग्हरिः ( नियम ६२ ) अथवा वाग्घरिः।

एतद् + डामरः = एतड्डामरः; उत् + ढौकते = उड्ढौकते; महत् + ढालम् = महड्ढालम् ; एतद् + ढक्का = एतड्ढक्का; तद् + ढुण्ढनम् = तड्ढुण्ढनम् ।

त् + ड = ड् + ड = ड्ड; जैसे; उत् + डीनः = उड् + डीनः = उड्डीनः ।

द् + ड = ड् + ड = ड्ड; जैसे; तद् + डिण्डिमः = तड् + डिण्डिमः = तड्डिण्डिमः ।

त् + ढ = ड् + ढ = ड्ढ; जैसे; महत् + ढालम् = महड्ढालम् ।

द् + ढ = ड् + ढ = ड्ढ; जैसे; तद् + ढुण्ढनम् = तड्ढुण्ढनम् ।

५२—यदि ( दन्त्य ) न् के परे ड् अथवा ढ् रहे तो 'न्' के स्थान में (मूर्द्धन्य) 'ण्' हो जाता है। यथा—महान् + डामरः = महाण्डामरः; रुवन् + डिण्डिमः = रुवण्डिण्डिमः; भवान् + ढुण्ढति = भवाण्ढुण्ढति; राजन् + ढौकसे = राजण्ढौकसे ।

न् + ड = ण्ड; न् + ढ = ण्ढ; यथा—महान् + डामरः = महाण्डामरः; चक्रिन् + ढौकसे = चक्रिण्ढौकसे ।

५३—( मूर्द्धन्य ) 'ष्' कार के परे 'त्' के स्थान में 'ट्' और 'थ्' के स्थान में 'ठ्' हो जाता है । यथा—आकृष् + तः = आकृष्टः; स्रष् + ता = स्रष्टा; षष् + थः = षष्ठः ।

ष् + त = ष्ट, ष् + थ = ष्ठ; यथा—निविष् + तः = निविष्टः; षष् + थः = षष्ठः ।

५४—'ल्' कार परे रहने से त् , द् और न् के स्थान में 'ल्' हो जाता है और 'न्' कार के पहले जो वर्ण रहता है उसके

ऊपर चन्द्रबिन्दु ँ रख दिया जाता है । यथा—वृहद् + ललाटम् = वृहल्ललाटम् ; उत् + लिखति = उल्लिखति; तद् + लीलायितम् = तल्लीलायितम् ; एतद् + लीलोद्यानम् = एतल्लीलोद्यानम् ; महान् + लाभः = महाँल्लाभः; भवान् + लभते = भवाँल्लभते ।

त् + ल = ल्ल; द् + ल = ल्ल; यथा; वृहत् + लाभः = वृहल्लाभः, तद् + लेखः = तल्लेखः, न् + ल = ल्ल ( न् कार के पूर्व वर्ण में चन्द्रबिन्दु युक्त हो जाता है); यथा; विद्वान् + लिखति= विद्वाँल्लिखति ।

५५—पदान्त में स्थित 'न्' कार के पूर्व कोई ह्रस्व स्वर रहे और परे कोई स्वर हो तो 'न्' कार का द्वित्व हो जाता है (अर्थात् न्कार की जगह दो न् हो जाते हैं)। यथा—धावन् + अश्वः = धावन्नश्वः; हसन् + आगतः = हसन्नागतः; चिन्तयन् + इह = चिन्तयन्निह; सृजन् + ईश्वरः = सृजन्नीश्वरः; स्मरन् + उवाच = स्मरन्नुवाच ।

ह्रस्व स्वर से पर वाला 'न्' + स्वर वर्ण = न्न । यथा—चरन् + अश्वः = चरन्नश्वः ।

N. B.—यदि दीर्घ स्वर के परे 'न्' कार हो तो 'न्' कार आगे के स्वर के साथ केवल मिल जाता है, 'न्' कार का द्वित्व नहीं होता । यथा—महान् + आग्रहः = महानाग्रहः; कवीन् + आह्वय = कवीनाह्वय; साधून् + आद्रियस्व = साधूनाद्रियस्व; भ्रातॄन् + अनुगृह्णीष्व = भ्रातॄननुगृह्णीष्व ।

५६—पदान्त में स्थित ( दन्त्य ) 'न्' कार के परे यदि च् अथवा छ् रहे तो 'न्' कार के स्थान में अनुस्वार और च्

तथा छ् के स्थान में क्रम से श्च् और श्छ् होता है। यथा—पश्यन् + चकितः = पश्यंश्चकितः; हसन् + चलितः = हसंश्चलितः; नृत्यन् + चकोरः = नृत्यंश्चकोरः; धावन् = छागः = धावंश्छागः; महान् + छेदः = महांश्छेदः; विराजन् + छायापथः = विराजंश्छायापथः।

न् + च = ( अनुस्वार ) श्च; यथा—हसन् + चलितः = हसं + श्चलितः = हसंश्चलितः । न् + छ = ( अनुस्वार ) श्छ; यथा—धावन् + छागः = धावं + श्छागः = धावंश्छागः।

५७—पदान्त में स्थित 'न्' कार के परे यदि ट् अथवा ठ् रहे तो 'न्' के स्थान में अनुस्वार और ट् तथा ठ् के स्थान में क्रमशः ष्ट् और ष्ठ् हो जाता है। यथा—चलन् + टिट्टिभः = चलंष्टिट्टिभः; उद्यन् + ठकारः = उद्यंष्ठकारः; महान् + ठक्कुरः = महांष्ठक्कुरः।

न् + ट = ( अनुस्वार ) ष्ट; यथा; चलन् + टिट्टिभः = चलंष्टिट्टिभः।

न् + ठ = ( अनुस्वार ) ष्ठ; यथा; महान् + ठक्कुरः = महांष्ठक्कुरः।

५८—पदान्त में स्थित 'न्' कार के परे यदि त् अथवा थ् हो तो 'न्' के स्थान में अनुस्वार और त् तथा थ् के स्थान में क्रमशः स्त् और स्थ् हो जाता है।

यथा—पतन् + तरुः = पतंस्तरुः; महान् + तडागः = महांस्तडागः; उत्तिष्ठन् + तरङ्गः = उत्तिष्ठंस्तरङ्गः; शाम्यन् + तापः =

शाम्यंस्तापः; क्षिपन् + थुत्कारम् = क्षिपंस्थुत्कारम् ; स्पृशन् + थुध्यति = स्पृशंस्थुध्यति ।

न् + त = (अनुस्वार) स्त; यथा—पतन् + तरुः = पतंस्तरुः।

न् + थ = ( अनुस्वार ) स्थ; यथा—क्षिपन् + थुत्कारम् = क्षिपंस्थुत्कारम् ।

५९—पदान्त में स्थित 'म्' कार के परे अन्तःस्थ ( अर्थात् य, र, ल, व ) अथवा ऊष्मवर्ण ( अर्थात् श, ष, स, ह ) रहे तो 'म्' के स्थान में अनुस्वार हो जाता है। यथा—सत्वरम् + याति = सत्वरं याति; करुणम् + रोदिति = करुणं रोदिति; विद्याम् + लभते = विद्यां लभते; भारम् + वहति = भारं वहति; शय्यायाम् + शेते = शय्यायां शेते; कष्टम् + सहते = कष्टं सहते; मधुरम् + हसति = मधुरं हसति* ।

म् + ( य् , र् , ल् , व् ) = म् के स्थान में अनुस्वार, जैसे—सत्वरम् + याति = सत्वरं याति; विद्याम् + लभते = विद्यां लभते इत्यादि ।

म् + ( श् , ष् , स् , ह् ) = म् के स्थान में अनुस्वार; जैसे—सुखम् + शेते=सुखं शेते ; मधुरम् + हसति= मधुरं हसति इत्यादि।

६०—यदि पदान्त में स्थित 'म्' कार के परे स्पर्श वर्ण ( अर्थात् क से म तक कोई वर्ण ) रहे तो 'म्' के स्थान में अनुस्वार अथवा जो वर्ण परे रहे उसी वर्ण के वर्ग का पञ्चम वर्ण हो जाता है । यथा—किम् + करोषि = किंकरोषि, किङ्-

* किन्तु सम् + राट् = सम्राट् ।

रोषि; गृहम् + गच्छ = गृहंगच्छ, गृहङ्गच्छ; क्षिप्रम् + चलति = क्षिप्रंचलति, क्षिप्रञ्चलति; शत्रुम् + जहि = शत्रुंजहि; शत्रुञ्जहि; नदीम् + तरति = नदींतरति, नदीन्तरति; धनम् + ददाति = धनंददाति, धनन्ददाति; स्तनम् + धयति = स्तनंधयति, स्तनन्धयति; गुरुम् + नमति = गुरुंनमति, गुरुन्नमति; चन्द्रम् + पश्यति = चन्द्रंपश्यति; चन्द्रम्पश्यति; किम् + फलम् = किंफलम्, किम्फलम्; सत्यम् + ब्रूयात् = सत्यंब्रूयात्; सत्यम्ब्रूयात्; मधुरम् + भाषते = मधुरंभाषते, मधुरम्भाषते; शास्त्रम् + मीमांसते = शास्त्रंमीमांसते, शास्त्रम्मीमांसते* ।

म् + (क् से लेकर म् तक कोई वर्ण) = म् के स्थान में अनुस्वार अथवा पर वर्ण के वर्ग का पञ्चम वर्ण ।

यथा--किम् + करोषि = किंकरोषि, किङ् + करोषि = किङ्करोषि इत्यादि ।

६१—ह्रस्व स्वर से परे छ् रहे तो छ् के स्थान में च्छ् हो जाता है । यथा—सित + छत्रम् = सितच्छत्रम्; परि + छदः = परिच्छदः; अव + छेदः = अवच्छेदः; वृक्ष + छाया = वृक्षच्छाया, गृह + छिद्रम् = गृहच्छिद्रम् ।

---

* अपदान्त में स्थित म् और न् के परे यदि स्पर्श वर्ण रहे तो म् और न् के स्थान में क्रम से उसी वर्ग का पञ्चम वर्ण हो जाता है । यथा—गम् + ता = गन्ता; आशन् + कितः = आशङ्कितः ।

यदि ऊष्म वर्ण परे रहे तो अपदान्त में स्थित 'न्' के स्थान में अनुस्वार हो जाता है । जैसे—यशान् + सि = यशांसि ।

ह्रस्व स्वर + छ् = छ् के स्थान में च्छ्; यथा; वृक्ष + छाया = वृक्षच्छाया।

यदि दीर्घ स्वर के परे छ् हो तो छ् के स्थान में च्छ् विकल्प से होता है, पर 'मा' अव्यय और 'आ' उपसर्ग के परे छ् के स्थान में च्छ् नित्य ही होता है। यथा--लक्ष्मी + छाया = लक्ष्मीछाया या लक्ष्मीच्छाया; मा + छिनत् = माच्छिनत्; आ + छादयति = आच्छादयति।

६२--स्वर वर्ण अथवा वर्ग का तृतीय चतुर्थ वर्ण या य्, र्, ल्, व्, ह्, परे रहने से क् के स्थान में ग् हो जाता है। यथा—दिक् + अन्तः = दिगन्तः; वाक् + आडम्बरः = वागाडम्बरः; त्वक् + इन्द्रियम् = त्वगिन्द्रियम्; वाक् + ईशः = वागीशः; सम्यक् + उक्तम् = सम्यगुक्तम्; धिक् + ऋणकारिणम् = धिगृणकारिणम्; प्राक् + एव = प्रागेव; धिक् + ऐश्वर्यमत्तम् = धिगैश्वर्यमत्तम्; सम्यक् + ओजः = सम्यगोजः; वाक् + औचित्यम् = वागौचित्यम्; दिक् + गजः = दिग्गजः; प्राक् + घनोदयः = प्राग्घनोदयः; वाक् + जालम् = वाग्जालम्; सम्यक् + झङ्कारः = सम्यग्झङ्कारः; सम्यक् + डयते=सम्यग्डयते; सम्यक् + ढौकते = सम्यग्ढौकते; वाक् + दानम् = वाग्दानम्; धिक् + धनगर्वितम् = धिग्धनगर्वितम्; वाक् + बाहुल्यम् = वाग्बाहुल्यम्; दिक् + भागः = दिग्भागः; धिक् + याचकम् = धिग्याचकम्; वाक् + रोधः = वाग्रोधः, धिक् + लोभिनम् = धिग्लोभिनम्; सम्यक् + वदति = सम्यग्वदति; दिक् + हस्ती = दिग्हस्ती।

क् + स्वर = क् के स्थान में ग् । क् + वर्ग का तृतीय अथवा चतुर्ण वर्ण = क् के स्थान में ग् । क् + य्, र्, ल, व्, ह् = क्, के स्थान में ग् । जैसे—दिक् + अन्तः = दिगन्तः; वाक् + दानम् = वाग्दानम् ; धिक् + याचकम् = धिग्याचकम्; वाक् + हरिः = वाग्हरिः ।

N. B. स्वर वर्ण, वर्ग का तृतीय या चतुर्थ वर्ण अथवा य् र् ल् व् ह् परे रहने से च् के स्थान में ज् और ट् के स्थान में ड् और प् के स्थान में ब् हो जाता है । जैसे, अच् + अन्तः = अजन्तः; सम्राट् + आगतः = सम्राडागतः; सम्राट् + गच्छति = सम्राड्गच्छति; सम्राट् + हसति = सम्राड्हसति; अप् + इन्धनम् = अबिन्धनम्; अप् + जम् = अब्जम्; अप् + हरणम् = अब्हरणम् ।

६३—यदि स्वर वर्ण अथवा ग्, घ्, द्, ध् ब्, भ्, य्, र्, ल्, व्, परे रहे तो त् के स्थान में द् हो जाता है । जैसे-जगत् + अन्तः = जगदन्तः; जगत् + आदिः = जगदादिः; जगत् + इन्द्रः = जगदिन्द्रः; जगत् + ईशः = जगदीशः; भवत् + उक्तम् = भवदुक्तम्; भवत् + ऊहनम् = भवदूहनम् ; तत् + ऋणम् = तदृणम्; जगत् + एतत् = जगदेतत्; महत् + ऐश्वर्यम् = महदैश्वर्यम्; महत् + ओजः = महदोजः; महत् + औषधम् = महदौषधम्; बृहत् + गहनम् = बृहद्गहनम्; बृहत् + घटः = बृहद्घटः; भवत् + दर्शनम् = भवद्दर्शनम्; महत् + धनुः = महद्धनुः; जगत् + बन्धुः = जगद्बन्धुः; महत् + भयम् = महद्भयम्; बृहत् + यानम् = बृहद्यानम्, बृहत् + रथः = बृहद्रथः; महत् + वनम् = महद्वनम्

त् + स्वर = त् के स्थान में द्; जैसे; जगत् + ईशः = जगदीशः

त् + ग्, घ्, द्, ध्, ब्, भ्, = त् के स्थान में द्; जैसे, जगत् + बन्धुः = जगद्बन्धुः। त् + य् र्, ल्, व् = त् के स्थान में द्; जैसे महत् + वनम् = महद्वनम्।

६४—'न्' या 'म्' परे रहने से 'क्' के स्थान में 'ङ्' हो जाता है। यथा—दिक् + नागः = दिङ्नागः; प्राक् + मुखः=प्राङ्मुखः; वाक् + मयम् = वाङ्मयम्; वाक् + मात्रेण = वाङ्मात्रेण। यदि 'त्' वा 'द्' के परे 'न्' वा 'म्' हो तो त् और द् के स्थान में न् हो जाता है। यथा—जगत् + नाथः = जगन्नाथः; तद् + नीरम्= तन्नीरम्; भवत् + मतम् = भवन्मतम्; चित् = मयम् = चिन्मयम्; तद् + मात्रम् = तन्मात्रम्।

क् + न् या म् = क् के स्थान में ङ्; जैसे; दिक् + नागः = दिङ्नागः; प्राक् + मुखः = प्राङ्मुखः। त् + न् = न्न्, द् + न् = न्न्; यथा–जगत् + नाथः = जगन्नाथः, तद् + नीरम्=तन्नीरम्।*

## परिशिष्ट ( Addenda )

( क ) उत् उपसर्ग के परे स्था और स्तम्भ् धातुओं के स् कार का लोप हो जाता है। यथा—उत् + स्थानम् = उत्थानम्; उत् + स्थितः = उत्थितः; उत् + स्तम्भनम् = उत्तम्भनम्।

---

* 'क' के परे 'न्' अथवा 'म्' रहे तो 'क्' के स्थान में विकल्प से 'ग्' होता है। जैसे—दिक् + नागः = दिग्नागः अथवा दिङ्नागः; प्राक् + मुखः = प्राग्मुखः अथवा प्राङ्मुखः। त् के परे 'न्' वा 'म्' रहे तो त् के स्थान में विकल्प से 'द्' हो जाता है। जैसे—तत् + नीरम् = तद्नीरम् वा तन्नीरम्; भवत् + मतम् = भवद्मतम् वा भवन्मतम्।

(ख) रेफ (र्) जिस वर्ण के ऊपर लगता है उसका विकल्प से द्वित्व होता है। यथा—कर्म्म वा कर्म; सर्व्वम् वा सर्वम्। ऊष्म वर्ण (अर्थात् श, ष, स, ह) का द्वित्व नहीं होता; जैसे--दर्शनम्, अर्हणम्। द्वित्व होने पर आदि के तृतीय तथा चतुर्थ वर्ण के स्थान में क्रमशः प्रथम तथा द्वितीय वर्ण होता है। यथा--मूर्द्धा, मूर्धा; गर्ब्भः, गर्भः।

(ग) सम् तथा परि उपसर्ग के परे कृ धातु से बना हुआ पद रहे तो सम् और परि के आगे 'स्' कार का आगम हो जाता है। यथा--सम् + कारः=संस्कारः; सम् + कृतः = संस्कृतः; परि + कारः = परिष्कारः; परि + कृतः = परिष्कृतः।

(घ) मनस् तथा काम शब्द परे रहने से 'तुम्' प्रत्यय के 'म्' कार का लोप हो जाता है। यथा—गन्तुम् + मनाः = गन्तुमनाः; कर्त्तुम् + कामः = कर्त्तुकामः।

## अभ्यास ( Exercise 3. )

१--सन्धि करो ( Join ):—धावन् + छागः; प्राक् + एव; त्वत् + चरणम्; चिन्तयन् + इह; कवीन् + आह्वयः; उत् + लिखति; भवान् + लभते; चित् + मयम्; विपद् + हेतुः; तद् + जयः; प्राक् + मुखः; उत् + स्थानम्; मधुरम् + भाषते।

२--सन्धिविच्छेद करो ( Disjoin ):--किम्फलम्; इत्तिष्ठं-स्तरङ्गः; स्मरन्नुवाच; स्वच्छाया; उत्थितः, वृहल्ललाटम्; वागीशः; महच्छकटम्; महाञ्छबरः; तद्धितम्; सरिज्जलम्; सम्राट्; क्षिप्रज्वलति; तट्टीका; महानाग्रहः; महाँल्लाभः।

३—शुद्ध करो ( Correct )—साधून्नाद्रियस्व; वाकाडम्बरः; एकस्मिञ्चित्; हसं चलति; चलंटिट्टिभः; गृहछिद्रम्; महतोजः; वाकूदानम्; गंता; पठनिति, बृहद्‌ललाटम् ।

## विसर्गसन्धि ।

६५—यदि विसर्ग के परे च् अथवा छ् हो तो विसर्ग के स्थान में श् हो जाता है। यथा—पूर्णः + चन्द्रः = पूर्णश्चन्द्रः; ज्योतिः + चक्रम् = ज्योतिश्चक्रम्; निः + चितः = निश्चितः; वायुः + चलति = वायुश्चलति; धावितः + छागः=धावितश्छागः; रवेः + छविः = रवेश्छविः; तरोः + छाया = तरोश्छाया; रज्जुः + छिद्यते = रज्जुश्छिद्यते ।

विसर्ग ( ः ) + च् = श्च् ; जैसे—निः + चयः = निश्चयः ।

विसर्ग (ः) + छ् = श्छ् ; जैसे—तरोः + छाया = तरोश्छाया।

६६—विसर्ग के परे यदि ट् वा ठ् रहे तो विसर्ग के स्थान में ( मूर्द्धन्य ) 'ष्' हो जाता है। यथा—भीतः + टलति = भीतष्टलति; उड्डीनः + टिट्टिभः उड्डीनष्टिट्टिभः; धनुः + टङ्कारः = धनुष्टङ्कारः; स्थितः + ठक्कुरः = स्थितष्ठक्कुरः; भग्नः + ठक्कुरः = भग्नष्ठक्कुरः ।

विसर्ग (ः) + ट् = ष्ट्; जैसे; धनुः + टङ्कारः = धनुष्टङ्कारः ।

विसर्ग (ः + ठ्=ष्ठ्; जैसे; चलितः + ठक्कुरः=चलितष्ठक्कुरः।

६७—यदि विसर्ग के परे त् वा थ् रहे तो विसर्ग के स्थान में दन्त्य 'स्' हो जाता है। यथा—उन्नतः + तरुः = उन्नतस्तरुः; नद्याः + तीरम् = नद्यास्तीरम्; भूमेः + तलम् =

भूमेस्तलम् ; क्षिप्तः + थुत्कारः = क्षिप्तस्थुत्कारः ; स्नातः + थुध्यति = स्नातस्थुध्यति ।

विसर्ग (ः) + त् = स्त् ; जैसे–उन्नतः + तरुः=उन्नतस्तरुः ।

विसर्ग (ः) + थ् = स्थ् ; जैसे—क्षिप्तः + थुत्कारः = क्षिप्तस्थुत्कारः ।

६८–यदि विसर्ग के पहले 'अ' और परे 'अ' रहे तो विसर्ग के पूर्व 'अ' कार तथा विसर्ग दोनों के स्थान में 'ओ' हो जाता है। ओकार पूर्व वर्ण के साथ मिल जाता है और पर के अकार का लोप होकर उसके स्थान में लुप्त अकार का चिन्ह (ऽ) लगा दिया जाता है। यथा—नरः + अयम् = नरोऽयम् ; नवः + अङ्कुरः = नवोऽङ्कुरः ; तीक्ष्णः + अङ्कुशः = तीक्ष्णोऽङ्कुशः ; ज्वलितः + अङ्गारः = ज्वलितोऽङ्गारः ; वेदः + अधीतः = वेदोऽधीतः ।

अः + अ = ओऽ । सः + अयम् = सोऽयम् ।

६९—यदि विसर्ग के पहले 'अ' और परे वर्ग का तृतीय, चतुर्थ अथवा पञ्चमवर्ण या य्, र्, ल्, व्, ह् रहे तो विसर्ग के पूर्व का अकार और विसर्ग इन दोनों के स्थान में 'ओ' हो जाता है। ओकार पूर्व वर्ण के साथ मिल जाता है। यथा—शोभनः + गन्धः = शोभनोगन्धः ; नूतनः + घटः = नूतनोघटः ; सद्यः + जातः = सद्योजातः ; मधुरः + झङ्कारः = मधुरोझङ्कारः ; नवः + डमरुः = नवोडमरुः ; गजः + ढौकते = गजोढौकते ; मूर्द्धन्यः + णकारः = मूर्द्धन्योणकारः ; निर्वाणः + दीपः = निर्वाणो-

दीपः; अश्वः + धावति = अश्वोधावति; उन्नत + नगः = उन्नतो-नगः; दृढः + बन्धः = दृढोबन्धः; अकुतः + भयः = अकुतोभयः; अतीतः + मासः = अतीतोमासः; कृतः + यत्नः = कृतोयत्नः; शान्तः + रोषः = शान्तोरोषः; कृतः + लोभः = कृतोल्लोभः; शीतः + वायुः = शीतोवायुः; वामः + हस्तः = वामोहस्तः।

अः + वर्ग का तृतीय, चतुर्थ, पञ्चमवर्ण, य्, र्, ल्, व्, ह् = अः के स्थान में ओ। जैसे—नूतनः + घटः = नूतनोघटः; वामः + हस्तः = वामोहस्तः इत्यादि।

७०—यदि विसर्ग के पहले 'अ' और परे 'अ' को छोड़ कर कोई दूसरा स्वरवर्ण हो तो विसर्ग का लोप हो जाता है और लोप के बाद फिर सन्धि नहीं होती। यथा—कुतः + आगतः = कुतआगतः; नरः + इव = नरइव; कः + ईहते = कईहते; चन्द्रः + उदेति = चन्द्रउदेति; अतः + ऊर्ध्वम् = अतऊर्ध्वम्; देवः + ऋषिः = देव ऋषि; कः + एषः = कएषः; रक्तः + ओष्ठः = रक्तओष्ठः; राज्ञः + औदार्यम् = राज्ञऔदार्यम्।

अः + अकार से भिन्नस्वर = विसर्ग का लोप। जैसे, सूर्यः + उदेति, सूर्य उदेति; पण्डितः + उवाचः = पण्डित उवाच इत्यादि।

७१ यदि विसर्ग के पहले 'आ' और परे स्वरवर्ण अथवा वर्ग का तृतीय, चतुर्थ, पञ्चमवर्ण या य्, र्, ल्, व्, ह्, रहे तो विसर्ग का लोप हो जाता है। लोप होने के बाद फिर सन्धि नहीं होती। यथा - अश्वाः + अमी = अश्वा अमी; गजाः + इमे = गजा इमे; ताराः + उदिताः = तारा उदिताः;

गताः + ऋषयः = गता ऋषयः; नराः + एते = नरा एते; हताः + गजाः=हता गजाः; कृताः + घटाः = कृता घटाः; पुत्राः + जाताः = पुत्रा जाताः; मधुराः + झङ्काराः = मधुरा झङ्काराः; नवाः + डमरवः = नवा डमरवः; गजाः + ढौकन्ते = गजा ढौकन्ते; निर्वाणाः + दीपाः = निर्वाणा दीपाः; अश्वाः; + धावन्ति = अश्वा धावन्ति; उन्नताः + नागाः = उन्नता नागाः; दृढाः + बन्धाः = दृढा बन्धाः; नराः + भीताः = नरा भीताः; अतीताः + मासाः = अतीता मासाः; छात्राः + यतन्ते = छात्रा यतन्ते; एताः + रथ्याः = एता रथ्याः; नराः + लभन्ते = नरा लभन्ते; वाताः + वान्ति = वाता वान्ति; बालकाः + हसन्ति = बालका हसन्ति ।

आः + स्वरवर्ण, वर्ग का तृतीय, चतुर्थ, पञ्चम वर्ण अथवा य्, र्, ल्, व्, ह् = विसर्ग का लोप । अश्वाः + धावन्ति = अश्वा धावन्ति; नराः + यतन्ते = नरा यतन्ते इत्यादि ।

७२—यदि विसर्ग के पूर्व्व अ, आ को छोड़ कर कोई दूसरा स्वर रहे और परे स्वर वर्ण, अथवा वर्ग का तृतीय, चतुर्थ, पञ्चम वर्ण या य्, र्, ल्, व्, ह् रहे तो विसर्ग के स्थान में र् हो जाता है। यथा—कविः + अयम् = कविरयम्, गतिः + इयम् = गतिरियम्; रविः + उदेति = रविरुदेति; श्रीः + असौ = श्रीरसौ; सुधीः + एषः = सुधीरेषः; बन्धुः + आगतः = बन्धुरागता; गुरुः + उवाच = गुरुरुवाच; वधूः + एषा = वधूरेषा; भूः + इयम् = भूरियम्; मातृः + अर्च्चय = मातृरर्च्चय; दुहितृः + आह्वय = दुहितृराह्वय; रवेः + उदयः = रवेरुदयः; तैः + उक्तम् =

तैरुक्तम् ; प्रभोः + आदेशः = प्रभोरादेशः; विधोः + अस्तगमनम् = विधोरस्तगमनम् ; गौः + अयम् = गौरयम् ; ऋषिः + गच्छति = ऋषिर्गच्छति; हविः + घ्राणम् = हविर्घ्राणम् ; गुरुः + जयति = गुरुर्जयति; कृतैः + झङ्कारैः = कृतैर्झङ्कारैः; नवैः = डमरुभिः = नवैर्डमरुभिः; गौः + ढौकते = गौर्ढौकते; रवेः + दर्शनम् = रवेर्दर्शनम् ; निः + धनः = निर्धनः; दुः + नीतिः = दुर्नीतिः; निः + बन्धः = निर्बन्धः; निः + भयः = निर्भयः; बहिः + योगः = बहिर्योगः; विधुः + लीयते = विधुर्लीयते; वायुः + वाति = वायुर्वाति; शिशुः + हसति = शिशुर्हसति ।

अ, आ से भिन्नस्वर के परे विसर्ग + स्वरवर्ण, वर्ग का तृतीय, चतुर्थ, पञ्चमवर्ण वा य्, र्, ल्, व्, ह् = विसर्ग के स्थान में र्। यथा—हरिः + अयम् = हरिरयम् , वायुः + वाति = वायुर्वाति इत्यादि ।

७३—यदि अकार के परस्थित विसर्ग र् से *उत्पन्न हो तो विसर्ग के परे स्वरवर्ण अथवा वर्ग का तृतीय, चतुर्थ; पञ्चमवर्ण वा य्, र्, ल्, व्, ह् परे रहने से विसर्ग के स्थान में र् होता है । विसर्ग का लोप या पूर्व स्थित अकार के साथ

---

* जो विसर्ग र् के स्थान में होता है उसे र् से उत्पन्न कहते हैं । जैसे, अन्तर् , प्रातर् , पुनर् , स्वर् और भ्रातृ, पितृ, मातृ, जामातृ, सवितृ आदि ऋकारान्त शब्द के अन्तस्थित विसर्ग तथा अहन् शब्द के अन्तस्थित विसर्ग र् से उत्पन्न विसर्ग हैं । पयस् , मनस् , चेतस् आदि शब्दों के स् के स्थान में उत्पन्न विसर्ग स् से उत्पन्न विसर्ग हैं ।

मिल कर ओ नहीं होता । * यथा—पुनः + अपि = पुनरपि; पुनः + आगतः = पुनरागतः; प्रातः = इहागतः = प्रातरिहागतः; प्रातः + एव = प्रातरेव; अन्तः + धानम् = अन्तर्धानम्; स्वः + गतः = स्वर्गतः भ्रातः + आगच्छ = भ्रातरागच्छ; पितः + अनु-मन्यस्व = पितरनुमन्यस्व; मातः + देहि = मातर्देहि; जामातः + वद = जामातर्वद; दुहितः + याहि = दुहितर्याहि ।

अकार के परस्थित र् जात विसर्ग + स्वरवर्ण, वर्ग का तृतीय, चतुर्थ, पञ्चमवर्ण अथवा य्, र्, ल्, व्, ह् = विसर्ग के स्थान में र्। यथा—पुनः + इह = पुनरिह; मातः + देहि = मातर्देहि ।

७४—र् परे रहने से विसर्ग के स्थान में जो र् होता है उसका लोप हो जाता है और पूर्व्व स्वर दीर्घ हो जाता है। यथा—पितः + रक्ष = पितारक्ष; निः + रसः = नीरसः; निः + रोगः = नीरोगः; विधुः + राजते = विधूराजते; मातुः + रोद-नम् = मातूरोदनम् ।

र् + र् = पूर्व र् का लोप और पूर्व्व स्वर दीर्घ (हो जाता है)। जैसे—निः ( र् ) + रोगः = नीरोगः; मातुः ( र् ) + रोदनम् = मातूरोदनम् ।

७५—यदि 'अ' कार को छोड़कर अन्य कोई वर्ण परे रहे तो सः और एषः के विसर्ग का लोप हो जाता है। लोप होने के बाद फिर सन्धि नहीं होती। यथा—सः + आगतः = स

---

* यह नियम नियम ( ६८ और ७० ) का अपवाद (Exception) है।

आगतः; सः + इच्छति = स इच्छति; सः + ईहते + स ईहते; सः + उवाच = स उवाच; सः + करोति = स करोति; सः + गच्छति = स गच्छति; सः + चलति = स चलति; सः + हसति = स हसति; एषः + आयाति = एष आयाति; एषः + एति = एष एति; एषः + धावति = एष धावति; एषः + रोदिति = एष रोदिति; एषः + वदति = एष वदति; एषः + शेते = एष शेते; एषः + सहते = एष सहते।

सः + ( अकार से भिन्न ) कोई वर्ण = विसर्ग का लोप। जैसे; सः + गच्छति = स गच्छति; सः + उवाच = स उवाच।

एषः + ( अ से भिन्न ) कोई वर्ण = विसर्ग का लोप। जैसे, एषः + एति = एष एति; एषः + धावति = एष धावति। लोप होने पर फिर सन्धि का निषेध।

७६—स्वर वर्ण, वर्ग का तृतीय, चतुर्थ, पञ्चमवर्ण या य्, र्, ल्, व्, ह् परे रहने से 'भोः' के विसर्ग का लोप हो जाता है। लोप होने पर फिर सन्धि नहीं होती। यथा—भोः + अम्बरीष = भो अम्बरीष; भोः + ईशान = भो ईशान; भोः + उमापते = भो उमापते; भोः + गदाधर = भो गदाधर; भोः + जनमेजय = भो जनमेजय; भोः + दामोदर = भो दामोदर; भोः + माधव = भो माधव; भोः + यदुपते = भो यदुपते।

भोः + स्वरवर्ण, वर्ग का तृतीय, चतुर्थ, पञ्चम वर्ण, य्, र्, ल्, व्, ह् = विसर्ग का लोप। लोप के पीछे सन्धि का निषेध। यथा—भोः + उमेश = भो उमेश।

## परिशिष्ट ( Addenda )

( क ) क्, ख्, प्, फ् परे रहने से निः, दुः, बहिः, प्रादुः, आविः और चतुः के विसर्ग का 'ष्' होता है। यथा—निः + कामः = निष्कामः; निः + फलम् = निष्फलम्; दुः + करम् = दुष्करम्; बहिः + कृतः = बहिष्कृतः; आविः + कृतः = आविष्कृतः; चतुः + पादः=चतुष्पादः।

( ख ) वाचः + पतिः = वाचस्पतिः; विद्वस् + जनः = विद्वज्जनः; चतुः + तयम् = चतुष्टयम्, पुम् + कोकिलः = पुंस्कोकिलः, नमः + कारः = नमस्कारः; तिरः + कारः = तिरस्कारः; श्रेयः + करः = श्रेयस्करः; अयः + कान्तः = अयस्कान्तः; भुवः + लोकः = भुवर्लोकः; भाः + करः = भास्करः; अहः + करः = अहस्करः; गोः + पदम् = गोष्पदम्; अहः + अहः = अहरहः। ये बिना किसी नियम के सिद्ध होते हैं।

### अभ्यास (Exercise 4 )

( १ ) सन्धि करो ( Goin ) :—नवः + तरुः; बालकाः + हसन्ति; भोः + नारायण, निः + रोगः; पुनः + अपि; सः + अयम्; सः + गतः; एषः + आयाति; आविः + कृतम्; वायुः + वाति; धनुः + टङ्कारः; दुः + करम्।

( २ ) सन्धिविच्छेद करो ( Disjoin ) :—नरोऽयम्; नीरसः, पुनरागतः; स्वर्गतः, कृतो यत्नः; सपठति; मनोहरः; पूर्णश्चन्द्रः; रवेस्तापः; दुर्जनः, भो इन्द्र; वाचस्पतिः; हरिरयम्; प्रातरागमिष्यति।

( ३ ) शुद्ध करो ( Correct ) :—ग्रन्थो पठितः; भूमेर्छाया, पुनोऽपि; बालको इच्छति; पितो गच्छ; रामोवाच; पुरोतिष्ठति; कुतागच्छसि; मुनितिर्ष्ठति; सैषदाशरथिर्रामः।

## णत्वविधान।

### ( Change of न् into ण् )

७७–एक ही पद में ऋ, ॠ, र् या ष् के परे यदि 'न्' हो तो 'न्' का 'ण्' हो जाता है। यथा—नृणान्, तिसृणाम्, चतसृणाम्, नॄणाम्, भ्रातॄणाम्, दातॄणाम्, चतुर्णाम्, दोष्णा, पुष्णे।

७८—ऋ, ॠ, र् या ष् और 'न्' के बीच में यदि स्वर वर्ण, कवर्ग, पवर्ग, य्, र्, व्, ह् और अनुस्वार ( इनमें से एक या अनेक ) हों तो भी न् का ण् हो जाता है। यथा—करणम्, कराणाम्, करिणा, गुरुणा, परेण; ( अनेक बीच में रहने से ) अर्केण, मूर्खेण, मृगेण, दीर्घेण, दर्पेण, रेफेण, दर्भेण, द्रुमेण, रयेण, गर्व्वेण, ग्रहेण, बृंहणम्।*

७६–पदान्त में स्थित 'न्' का 'ण्' नहीं होता। यथा—नरान्, हरीन्, गुरून्, भ्रातॄन्।†

---

* इनके अतिरिक्त दूसरे वर्ण यदि बीच में रहें तो 'न्' का 'ण्' नहीं होता। जैसे—तीर्थानाम्, तर्ज्जनम्, अर्च्चनम्, षष्ठेन, मूढेन, आर्त्तेन, अर्थेन, स्पर्शेन, रसानाम्, सरलेन, अर्द्धेन इत्यादि।

† परे + न, करे + न, रामे + न इत्यादि पदों में 'न्' के आगे 'अ' है, 'न्' पद के अन्त में नहीं है इसलिये परे + न = परेण, करे + न = करेण, रामे + न = रामेण। 'नरान्' में 'न्' के बाद कोई अक्षर नहीं है इसलिये 'ण्' नहीं हुआ।

## परिशिष्ट ( Addenda )

निम्नलिखित शब्दों में ण् स्वाभाविक हैः—वाणी, तूणीर, वेणी, फणि, मणि, लवण, कण, कोण, कल्याण, क्कण, गण, गुण, गौण, गणिका, चाणक्य, पण, पुण्य, पाणिनि, पाणि, बाण, वीणा, वेणु, मत्कुण, शाण, शोण, स्थाणु इत्यादि ।

## षत्वविधान ।

### ( Change of स् into ष् )

८०—अ, आ से भिन्न स्वर तथा क् या र् के परे प्रत्ययों के 'स्' का 'ष्' हो जाता है। यथा—मुनिषु, गुणिषु, नदीषु, सुधीषु, साधुषु, गुरुषु, प्रतिभूषु, वधूषु, भ्रातृषु, स्वसृषु, अन्येषाम्, सर्व्वेषाम्, गोषु, ग्लौषु, नौषु, वाक्षु, दिक्षु, चतुर्षु, गीर्षु । *

८१—अनुस्वार तथा विसर्ग यदि बीच में भी रहे तोभी 'स्' का 'ष्' होता है। यथा—हवींषि, धनूंषि, आशीःषु, धनुःषु।

परन्तु नपुंसकलिङ्गवाले शब्दों की प्रथमा और द्वितीया के बहुवचन से भिन्न अनुस्वार बीच में यदि रहे तो स् का ष् नहीं होता । यथा पुंसु ।

---

* 'सात्' प्रत्यय के 'स्' का 'ष्' नहीं होता । यथा—भूमिसात्, अग्निसात्, वायुसात् इत्यादि ।

इकारान्त और उकारान्त उपसर्ग के परस्थित स्था, सिध्, सिच्, सद्, सु, सू, स्तु इत्यादि धातुओं के 'स्' का 'ष्' हो जाता है । यथा—निष्ठा, प्रतिष्ठा, अनुष्ठानम्, अभिषेकः इत्यादि ।

## परिशिष्ट ( Addenda )

( क ) निम्नलिखित शब्दों में भी 'स्' का 'ष्', होता है। यथा—विषयः, सुषमा, अम्बष्ठः, गोष्ठः, धर्मिष्ठः, अङ्गुष्ठः, दिविष्ठः, मञ्जिष्ठः, युधिष्ठिरः, मातृष्वसा, पितृष्वसा इत्यादि।

(ख) निम्नलिखित शब्दों में 'ष्' स्वाभाविक है। यथा—आषाढ़, इषु, ईषत्, उत्कर्ष, औषध, अभिलाष, दोष, द्वेष, पाषाण, पुरुष, पुष्प, भाषा, भीष्म, कषाय, कष्ट, कोष, कल्माष, कलुष, महिष, मूषिक, मेष, वाष्प, वर्ष, वृष, षट्, षोडश, हर्ष इत्यादि।

## सुबन्त प्रकरण ( Declension )

### विभक्तियों के रूप।

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | स् ( सु ) | औ | अस् ( : ) |
| द्वितीया | अम् | औ | अस् ( : ) |
| तृतीया | आ | भ्याम् | भिस् ( : ) |
| चतुर्थी | ए | भ्याम् | भ्यस् ( : ) |
| पञ्चमी | अस् ( : ) | भ्याम् | भ्यस् ( : ) |
| षष्ठी | अस् ( : ) | ओस् ( : ) | आम् |
| सप्तमी | इ | ओस् ( : ) | सु ( प् ) |

इन ( 'सु' से लेकर 'सुप्' पर्यन्त ) सातो विभक्तियों को सुप् कहते हैं। शब्दों (संज्ञा, सर्वनाम, विशेषण) के अन्त में इन ( सुप् ) विभक्तियों को लगाने से सुबन्त पद बनते हैं। संस्कृत

के सभी ( संज्ञा, सर्वनाम और विशेषण के ) शब्दों में इनमें से कोई न कोई विभक्ति अवश्य लगी रहनी चाहिये।

प्रत्येक विभक्ति में तीन वचन ( Number ) होते हैं ( १ ) एकवचन ( Singular ), ( २ ) द्विवचन ( Dual ), ( ३ ) बहुवचन ( Plural )। शब्द में एकवचन की विभक्ति लगाने से एक वस्तु का, द्विवचन की विभक्ति लगाने से दो वस्तुओं का और बहुवचन की विभक्ति लगाने से अनेक वस्तुओं का ज्ञान होता है।*

किस शब्द में किस विभक्ति को लगाने से कैसा पद बनता है यह क्रमानुसार इस प्रकरण में दिया जाता है। सम्बोधन में भी प्रथमा विभक्ति के समान ही रूप होता है पर एकवचन में कहीं कहीं रूप में भेद होता है इसलिये सम्बोधन की द्विवचन और बहुवचन की विभक्तियों का रूप 'शब्दरूप' में नहीं दिया गया है। केवल एकवचन में ही जहाँ प्रथमा से भेद पड़ता है दिया जायगा।

## स्वरान्त पुंल्लिंग शब्द।

### अकारान्त 'गज' शब्द (Elephant)

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | गजः | गजौः | गजाः |
| द्वितीया | गजम् | गजौ | गजान् |

* हिन्दी और अंगरेजी में द्विवचन नहीं होता।

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| तृतीया | गजेन | गजाभ्याम् | गजैः |
| चतुर्थी | गजाय | गजाभ्याम् | गजेभ्यः |
| पञ्चमी | गजात् | गजाभ्याम् | गजेभ्यः |
| षष्ठी | गजस्य | गजयोः | गजानाम् |
| सप्तमी | गजे | गजयोः | गजेषु |
| सम्बोधन | ( हे ) गज | * | |

* संस्कृत सुबन्त पदों के साधारण हिन्दी रूप ।

| | एकवचन | द्विवचन |
|---|---|---|
| प्रथमा | गजः ( गज वा गज ने ) | गजौ ( दो गज वा गजों ने ) |
| द्वितीया | गजम् ( गज वा गज को ) | गजौ ( दो गज वा गजों को ) |
| तृतीया | गजेन ( गज से ) | गजाभ्याम् ( दो गजों से ) |
| चतुर्थी | गजाय ( गज के लिये वा गज को ) | गजाभ्याम् ( दो गजों के लिये वा गजों को ) |
| पञ्चमी | गजात् ( गज से ) | गजाभ्याम् ( दो गजों से ) |
| षष्ठी | गजस्य ( गज का, के, की ) | गजयोः ( दो गजों का, के, की ) |
| सप्तमी | गजे ( गज में, पै, पर ) | गजयोः ( दो गजों में, पै, पर ) |
| सम्बोधन | हे गज ( हे गज ) | |

| | बहुवचन |
|---|---|
| प्रथमा | गजाः ( दो से अधिक गज वा गजों ने ) |
| द्वितीया | गजान् ( दो से अधिक गज वा गजों को ) |
| तृतीया | गजैः ( दो से अधिक गजों से ) |
| चतुर्थी | गजेभ्यः ( दो से अधिक गजों के लिये वा गजों को) |
| पञ्चमी | गजेभ्यः ( दो से अधिक गजों से ) |
| षष्ठी | गजानाम् ( दो से अधिक गजों का, के, की ) |
| सप्तमी | गजेषु ( दो से अधिक गजों में, पै, पर ) |

इन संस्कृत विभक्तियों के हिन्दी रूपों को कण्ठ कर लेना चाहिये ।

सभी अकारान्त पुंल्लिङ्ग शब्दों के रूप 'गज' शब्द के समान होते हैं। परन्तु नर, राम आदि शब्दों में णत्वविधान के नियमानुसार तृतीया एकवचन और षष्ठी बहुवचन में 'न्' का 'ण्' हो जाता है, यथा; नरेण, नराणाम्; रामेण, रामाणाम् इत्यादि।

प्रथम ( पहला ), चरम ( अन्तिम ), कतिपय ( कुछ ), अल्प ( छोटा ), अर्द्ध ( आधा ), द्वय ( दोनों ), त्रितय (तीनों), चतुष्टय ( चारो ) इत्यादि शब्दों के रूप भी 'गज' शब्द के समान ही होते हैं, पर प्रथमा बहुवचन में "अल्पे", "अल्पाः", "प्रथमे" "प्रथमाः" इत्यादि दो दो रूप होते हैं।

द्वितीय और तृतीय के चतुर्थी, पञ्चमी और सप्तमी के एक-वचन में द्वितीयाय-द्वितीयस्मै; द्वितीयात्-द्वितीयस्मात्, द्वितीये-द्वितीयस्मिन् इत्यादि दो दो रूप होते हैं।

टिप्पणी—(N. B.) सूर्य (the sun, सूर्य); चन्द्र ( the moon, चन्द्रमा ); अनिल ( air, वायु ); अनल ( fire, अग्नि ); सागर ( the ocean, समुद्र ); पर्व्वत ( mountain, पहाड़ ); कर ( the hand, a ray of light, tax. an elephant's trunk,—हाथ, किरण, कर, हाथी की सूँड़ ); पाद ( leg, पाँव ); कर्ण ( ear, कान ); केश ( hair, केश ); अश्व ( horse, घोड़ा ); बिहग ( bird, पक्षी ); सिंह ( lion, सिंह ); व्याघ्र ( tiger, बाघ; ) मत्स्य ( fish, मछली ); नख ( nail, नह ); दन्त ( tooth, दाँत ); ओष्ठ ( lip, ओठ ); घट ( jar, घड़ा ); पट ( cloth, कपड़ा ); कट ( mat, चटाई ); रस ( juice, रस ); शब्द ( sound, आवाज़ ); स्पर्श ( touch, ); गंध

( smell, महक ); अर्थ ( wealth, meaning, धन, मानी ); ओदन ( cooked rice, भात ); सूप ( दाल ); शाक ( vegetable, तरकारी साग ); बाण ( arrow, ); चाप ( bow ); खड्ग (sword, तलवार); पाषाण ( stone, पत्थर ); कलङ्क ( spot, दाग ); कलह ( quarrel, झगड़ा ); वसन्त ( spring ); ग्रीष्म ( summer, गर्मी ); क्रोध ( anger ); मेघ ( cloud ); दोष ( fault ); तिल ( sesamum ); तण्डुल ( rice, चावल ); कण ( piece ); दीप ( lamp ); न्याय ( justice, इन्साफ ); दण्ड (punishment); आम्र ( mango-tree आम ); गुण ( quality ); कूप ( well, कुँवा ); तड़ाग ( tank तालाब ); काल ( time, समय ); ज्वर ( fever, बोखार ); कोश-कोष (treasure, खजाना ); ग्राम ( village, गाँव ); दर्पण ( looking-glass, आइना ); जीव ( animal ); लोभ ( greediness ); रथ ( chariot ); वंश ( family, bamboo ); शकट ( cart, गाड़ी); भार ( burden ); क्रोश ( two miles ); वर ( boon); पक्ष (side); श्रम ( labour ); श्लोक ( verse ); समाज ( assembly ); स्नेह ( affection ); स्वभाव ( nature ); जय ( victory ); वृक्ष ( tree, पेड़ ); स्वर्ग ( heaven ) इत्यादि अकारान्त पुंल्लिङ्ग शब्दों के रूप 'गज' शब्द के समान होते हैं ।

## अभ्यास ( Exercise 5. )

(१) हिन्दी या अंग्रेजी में अनुवाद करो (Translate into Hindi or English) ज्वरस्य तापः । जीवानां समूहः । जनकस्य वंशः । स्वभावे भेदः । मनुष्याणां समाजाः । ओदनाय तण्डुलः । श्रमात् खिन्नः । मत्तौ गजौ । शोभनाः तड़ागाः । ग्रामेषु वासः । न्यायेन नृपः । अर्थेन हीनः । क्रोशे विद्यालयः । दीपयोः प्रकाशः ।

(२) संस्कृत में अनुवाद करो ( Translate into Sanskrit )—
स्वर्ग में ( in heaven ) । भार से ( by burden ) । दो घोड़ों से ( by two horses ) । मूर्ख को ( to a fool ) । दो गाँवों में ( in two villages ) । दरिद्र के लिये ( for the poor ) । दरिद्रों को ( to the poor ) । दीपों का ( of lamps ) । वृक्षों से ( पञ्चमी ) ( from trees ) । धन के लिये ( for wealth ) । (दो से अधिक) हाथी ( elephants ) । हिमालय पर्वत ( the Himalayas ) । ( दो ) कान ( two ears ) । दाँत ( teeth ) । चिड़िये ( birds ) । घड़ों में ( in jars ) । घड़ों का ( of jars ) । करों का ( of hand ) । नर से ( तृतीया ) ( by a man ) । राम से ( तृतीया ) ( by Rama ) । शरों का ( of arrows ) । पुत्रों का ( of sons ) । दो कोशों में ( in two kroshas ) । ग्रन्थों का ( of books ) । मूर्ख से ( तृतीया ) ( by a fool ) । स्वर्ग से ( तृतीया ) ( by heaven ) ।

(३) शुद्ध करो (Correct):—हस्तेण । मूर्खेन । नराण् । वृक्षान् । आम्रेसु । तण्डुलानाम । दण्डेन् । कराभ्याम । दोषेन । ग्रन्थाणम् । दर्पणेण । ज्वरात् ।

## ह्रस्व इकारान्त "मुनि" शब्द ( Sage )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | मुनिः | मुनी | मुनयः |
| द्वितीया | मुनिम् | मुनी | मुनीन् |
| तृतीया | मुनिना | मुनिभ्याम् | मुनिभिः |
| चतुर्थी | मुनये | मुनिभ्याम् | मुनिभ्यः |
| पञ्चमी | मुनेः | मुनिभ्याम् | मुनिभ्यः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| षष्ठी | मुनेः | मुन्योः | मुनीनाम् |
| सप्तमी | मुनौ | मुन्योः | मुनिषु |
| सम्बोधन | ( हे ) मुने | | |

पति और सखि शब्दों को छोड़कर सब इकारान्त पुंल्लिङ्ग शब्दों के रूप "मुनि" शब्द के समान होते हैं।

N. B.—उदधि ( sea, समुद्र ); निधि (gem, मणि); व्याधि (disease, रोग); विधि ( rule, destiny, भाग्य ); गिरि ( mountain, पहाड़ ); पाणि ( hand, हाथ ); अलि ( bee, भौंरा ); अतिथि ( guest, पाहुन ); असि (sword, तलवार); मणि ( jewel ); अग्नि (fire, आग ); बलि ( offering, उपहार ); रवि (the Sun; सूर्य ); ध्वनि ( sound, आवाज ) इत्यादि इकारान्त पुंल्लिङ्ग शब्दों के रूप "मुनि" के समान होते हैं।

## "पति" शब्द ( Husband, lord )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | पतिः | पती | पतयः |
| द्वितीया | पतिम् | पती | पतीन् |
| तृतीया | पत्या | पतिभ्याम् | पतिभिः |
| चतुर्थी | पत्ये | पतिभ्याम् | पतिभ्यः |
| पञ्चमी | पत्युः | पतिभ्याम् | पतिभ्यः |
| षष्ठी | पत्युः | पत्योः | पतीनाम् |
| सप्तमी | पत्यौ | पत्योः | पतिषु |
| सम्बोधन | (हे) पते | | |

किसी अन्य शब्द के साथ समास होने पर पदान्त में स्थित "पति" शब्द का रूप "मुनि" शब्द के समान ही होता है। यथा—श्रीपति (विष्णु); भूपति, नरपति, सेनापति इत्यादि।

## "सखि" शब्द ( Friend )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सखा | सखायौ | सखायः |
| द्वितीया | सखायम् | सखायौ | सखीन् |
| तृतीया | सख्या | सखिभ्याम् | सखिभिः |
| चतुर्थी | सख्ये | सखिभ्याम् | सखिभ्यः |
| पञ्चमी | सख्युः | सखिभ्याम् | सखिभ्यः |
| षष्ठी | सख्युः | सख्योः | सखीनाम् |
| सप्तमी | सख्यौ | सख्योः | सखिषु |
| सम्बोधन | (हे) सखे | | |

## अभ्यास ( Exercise 6. )

( १ ) हिन्दी या अंगरेजी में अनुवाद करोः—अतिथीनां सत्कारः। रवेः प्रकाशः। श्रीपतये नमः। पत्युः आदेशः। गिरौ वासः। असिना शिरश्छेदः। कवी। सख्ये स्नेहः। सख्युः उपदेशः। मुनेः आश्रमः।

( २ ) संस्कृत में अनुवाद करोः—मुनि के दोनों शिष्य (the two students of the sage). अग्नि का ताप (the heat of the fire). व्याधि में संयम ( care in disease ). नरपति का कर (the tax of the king). दो पतियों में अनुराग (love in two husbands). रवि की किरणें ( रश्मि शब्द ) (the rays of the sun). लक्ष्मीपति के लिये ( को—चतुर्थी ) नमस्कारः ( salutation to

Lakshmi-pati ). कवियों के श्लोक (the verses of the poet). अरि के ऊपर विजय (victory over enemy)

( ३ ) शुद्ध करो (Correct):—मुनिस्य उपदेशः । गिरे वासः । सेनापत्युः संग्रामः । पार्वतीपत्ये नमः । पतौ स्नेहः । सखिना समागमः । हरिस्य सखयः । अतिथाय सत्कारः ।

## दीर्घ ईकारान्त पुल्लिंग "सुधी" शब्द ( Wise man )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सुधीः | सुधियौ | सुधियः |
| द्वितीया | सुधियम् | सुधियौ | सुधियः |
| तृतीया | सुधिया | सुधीभ्याम् | सुधीभिः |
| चतुर्थी | सुधिये | सुधीभ्याम् | सुधीभ्यः |
| पञ्चमी | सुधियः | सुधीभ्याम् | सुधीभ्यः |
| षष्ठी | सुधियः | सुधियोः | सुधियाम् |
| सप्तमी | सुधियि | सुधियोः | सुधीषु |
| सम्बोधन | (हे) सुधीः | | |

सुश्री ( beautiful ), मन्दधी, हतधी ( of dull intellect ) इत्यादि दीर्घ "ईकारान्त" पुल्लिङ्ग शब्दों के रूप सुधी शब्द के ऐसे ही होते हैं ।*

---

* दीर्घ ईकारान्त पुल्लिङ्ग "सेनानी" शब्द का रूप भिन्न होता है:-

सेनानी ( General )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सेनानीः | सेनान्यौ | सेनान्यः |

## ह्रस्व उकारान्त पुंल्लिङ्ग "साधु" शब्द

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | साधुः | साधू | साधवः |
| द्वितीया | साधुम् | साधू | साधून् |
| तृतीया | साधुना | साधुभ्याम् | साधुभिः |
| चतुर्थी | साधवे | साधुभ्याम् | साधुभ्यः |
| पञ्चमी | साधोः | साधुभ्याम् | साधुभ्यः |
| षष्ठी | साधोः | साध्वोः | साधूनाम् |
| सप्तमी | साधौ | साध्वोः | साधुषु |
| सम्बोधन | (हे) साधो | | |

सभी उकारान्त पुल्लिङ्ग शब्दों के रूप "साधु" शब्द के समान होते हैं।

N. B.—सिन्धु (sea, समुद्र); धातु (metal); भानु (the Sun, सूर्य); प्रभु, विभु (master, मालिक); तरु (tree, वृक्ष); ऋतु (season, मौसिम); इषु (arrow, बाण); बाहु (arm, बाँह); विधु (the moon, चन्द्रमा); वायु (wind, हवा); शिशु (infant, बच्चा)

---

| | | | |
|---|---|---|---|
| द्वितीया | सेनान्यम् | सेनान्यौ | सेनान्यः |
| तृतीया | सेनान्या | सेनानीभ्याम् | सेनानीभिः |
| चतुर्थी | सेनान्ये | " | सेनानीभ्यः |
| पञ्चमी | सेनान्यः | " | " |
| षष्ठी | " | सेनान्योः | सेनान्याम् |
| सप्तमी | सेनान्याम् | " | सेनानीषु |
| सम्बोधन | (हे) सेनानीः | | |

पशु (beast, जानवर); रेणु (dust, धूली); वेणु (bamboo, बाँस) रिपु (enemy, शत्रु); हेतु (cause, कारण); गुरु (teacher) इत्यादि ह्रस्व उकारान्त पुंल्लिङ्ग शब्दों के रूप "साधु" शब्द के समान होते हैं।

## ऋकारान्त पुंल्लिङ्ग "दातृ" शब्द (Giver)

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | दाता | दातारौ | दातारः |
| द्वितीया | दातारम् | दातारौ | दातॄन् |
| तृतीया | दात्रा | दातृभ्याम् | दातृभिः |
| चतुर्थी | दात्रे | दातृभ्याम् | दातृभ्यः |
| पञ्चमी | दातुः | दातृभ्याम् | दातृभ्यः |
| षष्ठी | दातुः | दात्रोः | दातॄणाम् |
| सप्तमी | दातरि | दात्रोः | दातृषु |
| सम्बोधन | (हे) दातः | | |

भ्रातृ, पितृ, जामातृ, (son-in-law), नृ, देवृ (husband's brother) और सव्येष्टृ (Charioteer) इन ऋकारान्त पुंल्लिङ्ग शब्दों को छोड़कर सभी ऋकारान्त पुंल्लिङ्ग शब्दों के रूप 'दातृ' शब्द के समान होते हैं।

N. B.—कर्तृ (agent); क्रेतृ ( buyer ); धातृ ( creator ) विधातृ ( creator ); जेतृ ( conqueror ); श्रोतृ ( hearer, audience ) द्रष्टृ ( looker ); सवितृ (the sun); हन्तृ (killer) इत्यादि तृच् प्रत्ययान्त कृदन्त ऋकारान्त पुंल्लिङ्ग शब्दों के रूप 'दातृ' के समान जानना चाहिये।

## ऋकारान्त पुंल्लिङ्ग "भ्रातृ" शब्द ( Brother )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | भ्राता | भ्रातरौ | भ्रातरः |
| द्वितीया | भ्रातरम् | भ्रातरौ | भ्रातॄन् |

शेष रूप 'दातृ' के समान होते हैं।

N. B.—पितृ ( father, पिता ); जामातृ ( son-in-law, दामाद ); देवृ (husband's brother, देवर); सव्येष्टृ (charioteer, सारथि ), नृ ( man, मनुष्य ), इन ऋकारान्त पुंल्लिङ्ग शब्दों के रूप "भ्रातृ" शब्द के समान प्रथमा और द्वितीया में "दातृ" शब्द से भिन्न होते हैं। केवल "नृ" शब्द के षष्ठी बहुवचन में 'नृणाम् और नॄणाम्' ये दोनों रूप होते हैं।

## ओकारान्त "गो" शब्द ( Cow )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | गौः | गावौ | गावः |
| द्वितीया | गाम् | गावौ | गाः |
| तृतीया | गवा | गोभ्याम् | गोभिः |
| चतुर्थी | गवे | गोभ्याम् | गोभ्यः |
| पञ्चमी | गोः | गोभ्याम् | गोभ्यः |
| षष्ठी | गोः | गवोः | गवाम् |
| सप्तमी | गवि | गवोः | गोषु |
| सम्बोधन | (हे) गौः | | |

सभी ओकारान्त पुंल्लिङ्ग शब्दों के रूप गो शब्द के समान होते हैं।

## अभ्यास ( Exercise 7. )

(१) हिन्दी या अंग्रेजी में अनुवाद करोः—पशूनां पतिः। शत्रुणा। गवोः। ना। शम्भोः। क्रेतारौ। कर्त्तुः। त्रिभुवनविधातुः। गवि। गवां पतिः। प्रभोः अनुग्रहः। क्रुद्धः पिता। श्रोतारः। देवः।

(२) संस्कृत में अनुवाद करोः—पिता को (to the father)। साधु में (in a saint)। बुद्धिमान लोग (सुधी)। the learned )। दामाद का भाई (the brother of son-in law)। मनुष्यों का (use नृ)। ( of man ) दो साधुओं से ( तृतीया ) ( by saints )। देवर का पिता ( the father of husband's brother )। पशुओं का स्वामी ( the lord of beasts ) सुननेवालों का कोलाहल ( the noise of the hearers ) देखनेवाले ( the seers )

( ३ ) शुद्ध करोः—जगदीशस्य पितारम्। साधवाय नमः। सुधिना समागमः। दयालुस्य नृस्य। भ्रातृसु स्नेहः। गोस्य दोहः।

## स्त्रीलिंग।

### आकारान्त "लता" शब्द ( Creeper )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | लता | लते | लताः |
| द्वितीया | लताम् | लते | लताः |
| तृतीया | लतया | लताभ्याम् | लताभिः |
| चतुर्थी | लतायै | लताभ्याम् | लताभ्यः |
| पञ्चमी | लतायाः | लताभ्याम् | लताभ्यः |
| षष्ठी | लतायाः | लतयोः | लतानाम् |
| सप्तमी | लतायाम् | लतयोः | लतासु |
| सम्बोधन | ( हे ) लते | | |

आकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप "लता" शब्द के समान होते हैं—यथाः—

N. B.—दशा ( state, हालत ); आशा ( hope, उम्मीद ); तृष्णा ( desire, इच्छा ); विद्या ( learning ); आज्ञा ( order ); शिखा ( flame, लहर ); जटा ( matted locks ); रेखा ( line, लकीर ); माला ( garland ); प्रभा ( light ); शोभा ( beauty ); सभा ( court, meeting ); सेवा ( service ); जाया ( wife, स्त्री ); कन्या ( daughter ) इत्यादि आकारात स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप 'लता' के समान होते हैं।

अम्बा ( mother ) शब्द के सभी रूप 'लता' के समान होते हैं पर सम्बोधन के एकवचन में "अम्ब" रूप होता है।

द्वितीया ( second, दूसरी ); तृतीया ( third, तीसरी ) शब्दों के रूप चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी और सप्तमी एकवचन में क्रमशः द्वितीयायै, द्वितीयस्यै; द्वितीयायाः, द्वितीयस्याः; द्वितीयायाः, द्वितीयस्याः; और द्वितीयायाम्, द्वितीयस्याम् इत्यादि दो दो रूप होते हैं।

## अभ्यास ( Exercise 8. )

( १ ) हिन्दी या अंग्रेजी में अनुवाद ( Translate into Hindi or English ) करोः—विद्यायाः शोभा। गङ्गायाः पूजा। रमया। वृक्षाणां शाखासु। नृपतीनां सभायाम्। माले। गङ्गे। कन्याभिः। प्रजाः। दुस्त्यजा तृष्णा। विशाला इच्छा। कान्तायै चिन्ता।

( २ ) संस्कृत में अनुवाद (Translate into Sanskrit) करोः—भूपति की सभा में ( in the council of the king )। पति की दया से ( by the kindness of husband )। देवताओं ने (the gods)। गुरुओं की आज्ञा में (in the order of teachers) कन्याएँ ( girls )। व्यथा से ( तृतीया ) ( by pain )। विद्या से

विनय ( politeness by learning)। विद्याओं की चर्चा ( the talk of learning )। भार्य्या के लिये दया ( pity for wife )। वृक्षों की छाया में ( in shadow of trees )। पिता की सेवा से (तृतीया) ( by the service of the father ).

(३) शुद्ध करो ( Correct ):—मालास्य गन्धः। शखात् पतितः। सेनेन सहितः नृपतिः। प्रजाषु दया। हे अम्बे। गुरोः आज्ञान् पालय। भार्यान् रक्षति। निर्धनस्य सेवैः किम्। विष्णोः पूजात्।

## ह्रस्व इकारान्त स्त्रीलिङ्ग "मति" शब्द ( Intellect )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | मतिः | मती | मतयः |
| द्वितीया | मतिम् | मती | मतीः |
| तृतीया | मत्या | मतिभ्याम् | मतिभिः |
| चतुर्थी | मत्यै, मतये | मतिभ्याम् | मतिभ्यः |
| पञ्चमी | मत्याः, मतेः | मतिभ्याम् | मतिभ्यः |
| षष्ठी | मत्याः, मतेः | मत्योः | मतीनाम् |
| सप्तमी | मत्याम्, मतौ | मत्योः | मतिषु |
| सम्बोधन | ( हे ) मते* | | |

---

*ह्रस्व इकारान्त पुंलिङ्ग 'मुनि' शब्द और स्त्रीलिङ्ग 'मति' शब्द के रूप में जहाँ जहाँ भेद होता है उसे ध्यान में रखकर, रूप कण्ठस्थ करना चाहिये। जैसे—

द्वितीया बहुवचन—'मुनि' का 'मुनीन्'
'मति' का 'मतीः'

N. B.—गति (movement), बुद्धि ( intellect ), रति (love, प्रेम ), उन्नति (advancement), कृति ( action, काम ), स्तुति (praise), श्रुति ( the Vedas, वेद ), स्मृति (memory), धृति ( courage, धैर्य ), प्रणति, ( bowing down, प्रणाम ), सृष्टि ( creation ), अनुरक्ति ( affection, अनुराग ), वृष्टि ( rain ), आसक्ति ( attachment ), विपत्ति ( adversity ) आदि 'क्ति' प्रत्ययान्त कृदन्तीय शब्द सभी स्त्रीलिंग हैं और इनके रूप 'मति' शब्द के समान होते हैं।

इनके अतिरिक्त—भूमि (the land, the earth), ओषधि (medicine ), अंगुलि (finger), धूलि ( dust ), कृषि (agriculture), पंक्ति ( line ), तिथि ( date ) आदि सभी ह्रस्व इकारान्त स्त्रीलिंग शब्दों के रूप "मति" शब्द के समान होते हैं।

## अभ्यास ( Exercise 9. )

( १ ) हिन्दी या अंग्रेजी में अनुवाद करो ( Translate into Hindi or English ):—विपत्तौ धृतिः। रात्रेः समयः। ईश्वरस्य गतिः। बुद्धेः हानिः। जात्या ब्राम्हणः। मेघात् वृष्टिः। मत्याः विपर्ययः। रात्र्यां गृहे वासः। साधूनां पङ्क्तौ।

( २ ) संस्कृत में अनुवाद करो ( Translate into Sanskrit):—ज्वर की ओषधियाँ ( the medicines of fever ), मूर्त्तियाँ ( the idols ), दो अंगुलियाँ ( two fingers ), जाति में ( in the

---

तृतीया एकवचन—'मुनि' का 'मुनिना'
'मति' का 'मत्या'

चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी और सप्तमी एकवचन में—मुनि के रूप के अतिरिक्त क्रमशः 'मत्यै, मत्याः, और मत्याम्' शेष मुनिवत् ( Compare and contrast )

community ), सृष्टि का कर्ता ( the doer of the creation ), रात में ( in the night ), ईश्वर की दया से मुक्ति ( Salvation by the grace of God ), उन्नति के उपाय ( measures for improvement )

( ३ ) शुद्ध करो ( Correct ):—बुद्धिस्य प्रभावेण । मुक्तिना किम्। सम्पत्तीन् लभते। मूर्त्तिस्य पूजा। धूलिना मलिनः। देवतार्णगतीन्। स्वशक्तिना धनलाभः।

## दीर्घ ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग "नदी" शब्द ( River )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | नदी | नद्यौ | नद्यः |
| द्वितीया | नदीम् | नद्यौ | नदीः |
| तृतीया | नद्या | नदीभ्याम् | नदीभिः |
| चतुर्थी | नद्यै | नदीभ्याम् | नदीभ्यः |
| पञ्चमी | नद्याः | नदीभ्याम् | नदीभ्यः |
| षष्ठी | नद्याः | नद्योः | नदीनाम् |
| सप्तमी | नद्याम् | नद्योः | नदीषु |
| सम्बोधन | ( हे ) नदि | | |

N. B.—व्याघ्री ( tigress ), सिंही ( lioness ), मृगी ( female antilope ), शूकरी ( sow ), हंसी ( duck ), सुन्दरी ( beautiful female ), कुमारी ( maid ), पत्नी ( wife ) इत्यादि 'ङीप्' ( ई ) प्रत्ययान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द और अंगुली ( finger ), श्रेणी ( line ), अटवी ( forest, वन ), पृथ्वी, पृथिवी ( the earth ), वीथी ( road ), रजनी ( night ), मञ्जरी ( blossom, मञ्जर ),

ओषधी (medicine), आदि दीर्घ ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप 'नदी' शब्द के समान होते हैं।*

परन्तु अवी (रजस्वला स्त्री), तरी ( boat, नाव ), तंत्री ( lute, वीणा ) और लक्ष्मी ( goddess of wealth ) के प्रथमा—एकवचन में विसर्ग सहित रूप होता है—जैसे—लक्ष्मीः, तंत्रीः, तरीः, अवीः ।

## दीर्घ ईकारान्त स्त्रीलिंग "श्री" शब्द ( Beauty)

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | श्रीः | श्रियौ | श्रियः |
| द्वितीया | श्रियम् | श्रियौ | श्रियः |
| तृतीया | श्रिया | श्रीभ्याम् | श्रीभिः |
| चतुर्थी | श्रियै, श्रिये | श्रीभ्याम् | श्रीभ्यः |
| पञ्चमी | श्रियाः, श्रियः | श्रीभ्याम् | श्रीभ्यः |
| षष्ठी | श्रियाः, श्रियः | श्रियोः | श्रीणाम्, श्रियाम् |
| सप्तमी | श्रियाम्, श्रियि | श्रियोः | श्रीषु |
| सम्बोधन | ( हे ) श्रीः | | |

ह्री ( shame, लज्जा ), धी ( intellect, बुद्धि ) और भी ( fear, डर ) के रूप 'श्री' शब्द के समान होते हैं।

---

* संस्कृत में दीर्घ ईकारान्त शब्द प्रायः स्त्रीलिङ्ग ही होते हैं; इस लिये उनका रूप नदी शब्दवत् ही होता है।

## दीर्घ ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग "स्त्री" शब्द ( Woman )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | स्त्री | स्त्रियौ | स्त्रियः |
| द्वितीया | स्त्रियम्, स्त्रीम् | स्त्रियौ | स्त्रियः, स्त्रीः |
| तृतीया | स्त्रिया | स्त्रीभ्याम् | स्त्रीभिः |
| चतुर्थी | स्त्रियै | स्त्रीभ्याम् | स्त्रीभ्यः |
| पञ्चमी | स्त्रियाः | स्त्रीभ्याम् | स्त्रीभ्यः |
| षष्ठी | स्त्रियाः | स्त्रियोः | स्त्रीणाम् |
| सप्तमी | स्त्रियाम् | स्त्रियोः | स्त्रीषु |
| सम्बोधन | (हे) स्त्रि | | |

### अभ्यास ( Exercise 10. )

( १ ) हिन्दी या अंग्रेजी में अनुवाद करो ( Translate into Hindi or English ):—अटव्यः । दास्याः पुत्रः । नदीषु गङ्गा । जनन्यः । सिंहोः । स्त्रियाः शोभा । श्रियः इच्छा । ग्रामीणां स्त्रीम् । काश्याः वीथीषु । श्रियै ।

( २ ) संस्कृत में अनुवाद करो (Translate into Sanskrit):—नदियाँ ( rivers ), स्त्रियों में ( in women ) पूजनीय माताएँ ( respectable mothers ), पार्वती से ( from Parvati ), स्त्रियों को ( to women ), स्त्रियों के लिये ( for women ), कुमारियों की शोभा ( the beauty of maids ), वशिष्ठ की स्त्री अरुन्धती ( Arundhati, the wife of Vashistha )

( ३ ) शुद्ध करो ( Correct )—विपुला लक्ष्मी । नारीनां शोभा । स्त्रिये स्नेहः । कामिनीस्य श्रीम् । नगरीत् वहिः । वनस्य व्याघ्रयः । नारीसु रम्भा । सावित्र्यः पतिः ।

## ह्रस्व उकारान्त स्त्रीलिङ्ग "धेनु" शब्द ( Cow )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | धेनुः | धेनू | धेनवः |
| द्वितीया | धेनुम् | धेनू | धेनूः |
| तृतीया | धेन्वा | धेनुभ्याम् | धेनुभिः |
| चतुर्थी | धेन्वै, धेनवे | धेनुभ्याम् | धेनुभ्यः |
| पञ्चमी | धेन्वाः, धेनोः | धेनुभ्याम् | धेनुभ्यः |
| षष्ठी | धेन्वाः, धेनोः | धेन्वोः | धेनूनाम् |
| सप्तमी | धेन्वाम्, धेनौ | धेन्वोः | धेनुषु |
| सम्बोधन | (हे) धेनो* | | |

N. B.—चञ्चु (beak, चोंच), तनु (body, देह), रेणु (dust, धूल), रज्जु (string, डोरी), स्नायु (nerve, नस) आदि ह्रस्व उकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप 'धेनु' शब्द के समान होते हैं।

## दीर्घ ऊकारान्त स्त्रीलिंग "वधू" शब्द
## ( Daughter-in-law )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | वधूः | वध्वौ | वध्वः |

*ह्रस्व उकारान्त पुंल्लिग 'साधु' शब्द और स्त्रीलिंग 'धेनु' शब्द के रूपों में समानता और भेद को देखो और रूप कण्ठस्थ करो। जैसे— द्वितीया बहुवचन में—साधु का 'साधून्' पर धेनु का, 'धेनूः' तृतीया एकवचन में साधु का 'साधुना' पर धेनु का 'धेन्वा' चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी और सप्तमी एकवचन में—साधु के रूपों के अतिरिक्त क्रमशः धेनु का धेन्वै, धेन्वाः, धेन्वाः, धेन्वाम्।

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| द्वितीया | वधूम् | वध्वौ | वधूः |
| तृतीया | वध्वा | वधूभ्याम् | वधूभिः |
| चतुर्थी | वध्वै | वधूभ्याम् | वधूभ्यः |
| पञ्चमी | वध्वाः | वधूभ्याम् | वधूभ्यः |
| षष्ठी | वध्वाः | वध्वोः | वधूनाम् |
| सप्तमी | वध्वाम् | वध्वोः | वधूषु |
| सम्बोधन | (हे) वधु | | |

## दीर्घ ऊकारान्त स्त्रीलिङ्ग "भ्रू" शब्द (Eye-brow)

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | भ्रूः | भ्रुवौ | भ्रुवः |
| द्वितीया | भ्रुवम् | भ्रुवौ | भ्रुवः |
| तृतीया | भ्रुवा | भ्रूभ्याम् | भ्रूभिः |
| चतुर्थी | भ्रुवै, भ्रुवे | भ्रूभ्याम् | भ्रूभ्यः |
| पञ्चमी | भ्रुवाः, भ्रुवः | भ्रूभ्याम् | भ्रूभ्यः |
| षष्ठी | भ्रुवाः, भ्रुवः | भ्रुवोः | भ्रूणाम्, भ्रुवाम् |
| सप्तमी | भ्रुवाम्, भ्रुवि | भ्रुवोः | भ्रूषु |
| सम्बोधन | (हे) भ्रूः | | |

N. B.—श्वश्रू (mother-in-law, सास), चमू (army, सेना), चञ्चू ( beak, चोंच ) तनू ( body, देह ), प्रसू (mother, माता) आदि ऊकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप 'वधू' शब्द के समान होते हैं।

परन्तु 'भू' ( earth, पृथ्वी ) और सुभ्रु ( woman having

beautiful eye-brow ) के रूप 'भ्रू' शब्द के समान होते हैं। 'सुभ्रू' के सम्बोधन के एकवचन में 'सुभ्र' होता है।

## ऋकारान्त स्त्रीलिंग "मातृ" शब्द ( Mother )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | माता | मातरौ | मातरः |
| द्वितीया | मातरम् | मातरौ | मातॄः |
| तृतीया | मात्रा | मातृभ्याम् | मातृभिः |
| चतुर्थी | मात्रे | मातृभ्याम् | मातृभ्यः |
| पञ्चमी | मातुः | मातृभ्याम् | मातृभ्यः |
| षष्ठी | मातुः | मात्रोः | मातॄणाम् |
| सप्तमी | मातरि | मात्रोः | मातृषु |
| सम्बोधन | (हे) मातः | | |

केवल 'स्वसृ' ( sister ) शब्द को छोड़कर सभी ऋकारान्त स्त्री· लिंग शब्दों के रूप 'मातृ' शब्द के समान होते हैं। यथा—दुहितृ ( daughter, लड़की ), यातृ ( husband's brother's wife ) और ननान्दृ husband's sister, ननद )※

## ऋकारान्त स्त्रीलिङ्ग "स्वसृ" शब्द (Sister)

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | स्वसा | स्वसारौ | स्वसारः |
| द्वितीया | स्वसारम् | स्वसारौ | स्वसॄः |

शेष 'मातृ' के समान।

### अभ्यासार्थ

## स्वरान्त पुंल्लिङ्ग और स्त्रीलिंग सुबन्त पदों का अनुवाद ।

यज्ञात् पर्जन्यः ( यज्ञ से वृष्टि, rain from sacrifice ); असन्तुष्टाः द्विजाः ( असन्तुष्ट ब्राह्मण—unsatisfied Brahmanas ); नदीनां पतिः सागरः ( नदियों का स्वामी समुद्र—ocean, the husband of rivers ); साधोः समागमः ( साधु का समागम, company of the saint ); पिता धर्मः, पिता स्वर्गः ( पिता धर्म–हैं, पिता स्वर्ग–हैं; father is virtue, father is heaven ); पितुः गरीयसी आज्ञा (पिता की भारी आज्ञा, onerous order of the father); मुनिषु कपिलो मुनिः (मुनियों में कपिल मुनि, the sage, kapila among sages); सुधीषु श्रद्धा (पण्डितों में श्रद्धा, faith in the learned); क्लेशानाम् अपहर्त्तारम् (दुःखों के हरण करने वाले को, to the remover of miseries); गवाम् पतिः (गायों का स्वामी, the lord of cows); पशूनां पतिः (जीवों का पति, the lord of beings); स्नेहमयी माता (प्रेम पूर्ण माता, an affectionate mother); शिवस्य पार्वती पत्नी (शिव की पार्वती स्त्री; Parvati, the wife of Shiva); लक्ष्मीः सागरकन्यका ( सागर की कन्या लक्ष्मी; Lakshmi, the daughter of the ocean); तरूणां शाखाः ( वृक्षों की शाखाओं को to the branches of trees ); स्त्रीणां प्रकृतिः लज्जा ( स्त्रियों का स्वभाव लज्जा; bashfulness, the nature of women ); धेनूनां पालकः गोपः (गायों का पालक ग्वाला; a cow-herd, the protector of cows); पतिः देवः कुलस्त्रीणाम् (कुल स्त्रियों का देवता पति हैं; husband, the deity of the women of a noble family); भ्रुवां पङ्क्तिः (भौंहों की पंक्ति, the line of eye-brows); भ्रुवः छाया

(पृथ्वी की छाया, the shadow of the earth); हा पितः, क्वासि हे सुभ्रु (हा पिता, कहाँ हो, हे सुन्दर भौंह वाली !) O father, where are you, O lady of beautiful eye-brow); मातॄः कोपसमाविष्टाः (क्रोध से भरी माताओं को, to mothers, full of anger); नारीषु सीता भुवि सर्वमान्या (स्त्रियों में सीता पृथ्वी में सर्वमान्य हैं; (among women Sita is respected by all in the world); अग्नेः शिखा (अग्नि की ज्वाला, the flame of fire); श्रियः पतिः (लक्ष्मी के स्वामी; the husband of the Goddess of wealth); श्रुतिः विभिन्ना स्मृतयः विभिन्नाः (वेद भिन्न हैं, स्मृतियाँ भिन्न हैं, the Veda is different, the scriptures are different); निद्रया परिपीड़ितः (निद्रा से पीड़ित, troubled by sleep); पृथिव्याः ईश्वरः नृपः (पृथिवी का ईश्वर राजा; king, the god of the earth); सम्पत्तीनां प्रदातारम् (सम्पत्तियों के देने वाले को, to the giver of riches).

## अभ्यास ( Exercise 11. )

( १ ) Decline ( रूप लिखो ):—

मुनि and मति ( द्वितीया बहुवचन; तृतीया एकवचन; चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी और सप्तमी एकवचन )।

पति and श्रीपति ( तृतीया एकवचन; चतुर्थी, पञ्चमी, और षष्ठी एकवचन )।

दातृ and पितृ ( प्रथमा और द्वितीया )।

साधु and धेनु ( द्वितीया बहुवचन; तृतीया एकवचन; चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी और सप्तमी एकवचन )।

लक्ष्मी and नदी ( प्रथमा एकवचन, चतुर्थी, पञ्चमी )। स्वसृ and दुहितृ ( प्रथमा और द्वितीया )।

— श्री and स्त्री ( द्वितीया एकवचन और बहुवचन; चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी और सप्तमी एकवचन )।

## स्वरान्त नपुंसकलिंग।

### अकारान्त "फल" शब्द ( Fruit )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | फलम् | फले | फलानि |
| द्वितीया | फलम् | फले | फलानि |

शेष विभक्तियों में अकारान्त पुल्लिङ्ग "गज" शब्द के समान रूप होते हैं।

N. B.—ज्ञान (knowledge), धन (wealth), वन (forest) दिन ( day ), पुष्प ( flower ), जल ( water ), अन्न ( grain ) पत्र (leaf), पात्र, (pot, बर्त्तन), क्षेत्र (field, खेत), मुख ( mouth, मुह ), सुख ( happiness ), दुःख ( misery ), पुण्य ( virtue ) पाप ( vice ), अपत्य ( offspring ), मित्र ( friend ), कलत्र ( wife, स्त्री ), कारण (cause), बल (strength) आदि शब्द और, गमन ( act of going, जाना ), दर्शन (act of seeing, देखना), श्रवण ( act of hearing, सुनना), चलन (act of going, चलना), पान ( act of drinking, पीना ) आदि 'अनट्' प्रत्ययान्त भाववाचक शब्द, सभी अकारान्त नपुंसकों के रूप 'फल' शब्द के समान होते हैं।

### अभ्यास ( Exercise 12. )

(१) हिन्दी या अंग्रेजी में अनुवाद करो (Translate into Hindi or English):—दुःखस्य मूलानि। नारीणां भूषणं लज्जा। सुखानि, दुःखानि। पुष्पे। पात्रे। व्याघ्रात् भयम्। पक्वानि फलानि। बालानां रोदनं बलम्।

(२) संस्कृत में अनुवाद करो (Translate into Sanskrit):—पत्र, पुष्प, फल और जल ( leaf, flower, fruit and water ), जंगल ( forest ), मुँह (mouth), सुख के लिये (for happiness), ( दो ) दिन ( two days ), अन्न से ( from grain ), भय से ( from fear ).

( ३ ) शुद्ध करो ( Correct ):—मिष्टान् फलान् । दानेण पुण्यः । शरीरः व्याधि-मन्दिरः । घनः वनः । शोभनाः क्षेत्रः ।

## ह्रस्व इकारान्त नपुंसक "वारि" शब्द (Water)

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | वारि | वारिणी | वारीणि |
| द्वितीया | वारि | वारिणी | वारीणि |
| तृतीया | वारिणा | वारिभ्याम् | वारिभिः |
| चतुर्थी | वारिणे | वारिभ्याम् | वारिभ्यः |
| पञ्चमी | वारिणः | वारिभ्याम् | वारिभ्यः |
| षष्ठी | वारिणः | वारिणोः | वारीणाम् |
| सप्तमी | वारिणि | वारिणोः | वारिषु |
| सम्बोधन | ( हे ) वारे, वारि | | |

दधि ( curd, दही ), अस्थि ( bone, हड्डी ), सक्थि ( thigh, जंघा ) और अक्षि ( eye, आँख ) शब्दों को छोड़ कर सभी ह्रस्व इकारान्त नपुंसक शब्दों के रूप वारि शब्द के समान होते हैं ।*

* ह्रस्व इकारान्त पुंलिङ्ग, 'मुनि' और स्त्रीलिङ्ग 'मति' के रूपों के साथ नपुंसक 'वारि' के रूपों की तुलना करके रूप कण्ठस्थ करो ।

## ह्रस्व इकारान्त नपुंसक "दधि" शब्द (Curd)

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | दधि | दधिनी | दधीनि |
| द्वितीया | दधि | दधिनी | दधीनि |
| तृतीया | दध्ना | दधिभ्याम् | दधिभिः |
| चतुर्थी | दध्ने | दधिभ्याम् | दधिभ्यः |
| पञ्चमी | दध्नः | दधिभ्याम् | दधिभ्यः |
| षष्ठी | दध्नः | दध्नोः | दध्नाम् |
| सप्तमी | दध्नि, दधिनि | दध्नोः | दधिषु |
| सम्बोधन | (हे) दधे, दधि | | |

अस्थि, सक्थि और अक्षि शब्दों के रूप दधि के समान होते हैं।

## ह्रस्व उकारान्त नपुंसक "मधु" शब्द (Honey)

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | मधु | मधुनी | मधूनि |
| द्वितीया | मधु | मधुनी | मधूनि |
| तृतीया | मधुना | मधुभ्याम् | मधुभिः |
| चतुर्थी | मधुने | मधुभ्याम् | मधुभ्यः |
| पञ्चमी | मधुनः | मधुभ्याम् | मधुभ्यः |
| षष्ठी | मधुनः | मधुनोः | मधूनाम् |
| सप्तमी | मधुनि | मधुनोः | मधुषु |
| सम्बोधन | (हे) मधो, मधु | | |

N. B.—वस्तु ( thing, चीज ), अम्बु ( water, जल ), अश्रु (tear, आँसू ), जानु (knee, घुठना), दारु (wood, लकड़ी), सानु (table-land, चट्टान) आदि सभी ह्रस्व उकारान्त नपुंसक शब्दों के रूप 'मधु' शब्द के समान होते हैं ।*

## अभ्यासार्थ अनुवाद (Translation)

मिष्टानि फलानि (sweet fruits, मीठे फल)। विपुलंधनम् (immense wealth, बहुत धन)। स्वादु जलं ( वारि, अम्बु—sweet water, स्वादिष्ट पानी ) । दृध्नः भक्षणम् (the eating of curd, दही का खाना) । दधिनि घृतम् ( ghee in curd, दही में घी ), बहूनि मित्राणि (many friends, बहुत मित्र)। विस्तीर्णं क्षेत्रम् (spacious field, विस्तृत खेत)। अक्ष्णा काणः (blind of one eye, एक आँख का अन्धा) । दुग्धं पानं पानम् (milk is a real drink, दूध-ही असल-पान है) । अश्वैः यानम् (journey by horses, घोड़ों (से)—के द्वारा-यात्रा) । जीर्णानि वस्त्राणि (old clothes, पुराने कपड़े) । औषधं जाह्नवीतोयम् (the Ganges' water, a medicine, गङ्गा जल औषधि-है)। उज्वलं दुकूलम् (white upper garment, उजला दुपट्टा) । दुःखानि च सुखानि च (miseries and happiness, दुःख और सुख)। अपुत्रस्य गृहं शून्यम् (the house of a sonless man is empty, अपुत्र का घर सूना)।

## अभ्यास (Exercise 13. )

(१) Decline (रूप लिखो):—

दधि (चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी और सप्तमी एक वचन) । मधु (प्रथमा और द्वितीया) ।

---

* ह्रस्व उकारान्त पुंल्लिंग 'साधु' और स्त्री लिंग 'धेनु' के रूपों के साथ नपुंसक 'मधु' शब्दों की तुलना कर के रूप कण्ठस्थ करो ।

(२) हिन्दी या अंग्रेजी में अनुवाद करो ( Translate into Hindi or English):—

नदीनां जलानि । मधुरं मधु । जानुनी । अक्ष्णा । स्वादु दधि । शून्यात् गृहात् । सानूनि । अस्थ्ना । अक्षि ।

(३) संस्कृत में अनुवाद करो ( Translate into Sanskrit):—

घने जंगलों को (to the dense forests). स्वादिष्ट फलों को ( to the sweet fruits ). मीठा दूध (sweet milk). आँख से (with an eye). दही में (in milk). मधु में (in honey).

(३) शुद्ध करो (Correct):—

वारेः स्वादः । मधून् । दधौ घृतः । निष्पृहस्यतृणः लोकम् । अक्षेः अश्रुणि । सानोः गन्धम् । भग्नम् अस्थिम् । सुन्दरो नेत्रः । गृहानाम् वस्तवः ।

---

## व्यञ्जनान्त शब्द ।

### पुल्लिङ्ग

### जकारान्त पुंल्लिंग "वणिज्" ( Merchant )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | वणिक् | वणिजौ | वणिजः |
| द्वितीया | वणिजम् | वणिजौ | वणिजः |
| तृतीया | वणिजा | वणिग्भ्याम् | वणिग्भिः |
| चतुर्थी | वणिजे | वणिग्भ्याम् | वणिग्भ्यः |
| पञ्चमी | वणिजः | वणिग्भ्याम् | वणिग्भ्यः |
| षष्ठी | वणिजः | वणिजोः | वणिजाम् |
| सप्तमी | वणिजि | वणिजोः | वणिक्षु |
| सम्बोधन | ( हे ) वणिक् | | |

N. B.—हुतभुज् (fire, अग्नि), ऋत्विज् (family-priest, पुरोहित), भूभुज् (king, राजा) इत्यादि ज्कारान्त पुंल्लिंग तथा रुज् disease, रोग), स्रज् (garland, माला) आदि जकारान्त स्त्रीलिंग शब्दों के रूप 'वणिज्' के समान होते हैं।

परन्तु देवराज् (Indra, इन्द्र), परिव्राज् (mendicant, संन्यासी), विराज् splendour), विश्वसृज् (creator of the Universe, ब्रह्मा) आदि शब्दों के रूप 'सम्राज्' के समान होते हैं। 'विश्वसृज्' के रूप 'वणिज्' के समान भी होते हैं।

## पुंल्लिंग "सम्राज्" शब्द ( Emperor. )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सम्राट् | सम्राजौ | सम्राजः |
| द्वितीया | सम्राजम् | सम्राजौ | सम्राजः |
| तृतीया | सम्राजा | सम्राड्भ्याम् | सम्राड्भिः |
| चतुर्थी | सम्राजे | सम्राड्भ्याम् | सम्राड्भ्यः |
| पञ्चमी | सम्राजः | सम्राड्भ्याम् | सम्राड्भ्यः |
| षष्ठी | सम्राजः | सम्राजोः | सम्राजाम् |
| सप्तमी | सम्राजि | सम्राजोः | सम्राट्सु |
| सम्बोधन | ( हे ) सम्राट् | | |

### अभ्यास ( Exercise 15. )

(१) हिन्दी या अंगरेजी में अनुवाद करो (Translate into Hindi or English ):—भूभुजाम् आज्ञा। वणिजोः सम्पत्तयः। रुजा पीडितः। स्रक्षु कुशलः। ऋत्विजि भक्तिः। वृद्धः परिव्राट्। सम्राड्भ्यः।

(२) संस्कृत में अनुवाद करो (Translate into Sanskrit):— सौदागरों के धन ( the riches of the merchants ). सौदागरों में युद्ध ( quarrel among merchants ). अग्नि (हुतभुज्) की शिखाओं से ( by the flames of fire ). सन्यासियों के लिये भोजन ( food for mendicants ). फूलों की माला ( स्रज् the garland of flowers.)

( ३ ) शुद्ध करो ( Correct ):—सम्राटस्य आज्ञा। वणिकानां कलहः। सम्राजे भक्तिः। वृद्धाः परिव्राजाः। शोभना स्रक्। कस्विड्भ्यः दानम्।

## तकारान्त पुल्लिंग "भूभृत्" शब्द

( King, Mountain )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | भूभृत् | भूभृतौ | भूभृतः |
| द्वितीया | भूभृतम् | भूभृतौ | भूभृतः |
| तृतीया | भूभृता | भूभृद्भ्याम् | भूभृद्भिः |
| चतुर्थी | भूभृते | भूभृद्भ्याम् | भूभृद्भ्यः |
| पञ्चमी | भूभृतः | भूभृद्भ्याम् | भूभृद्भ्यः |
| षष्ठी | भूभृतः | भूभृतोः | भूभृताम् |
| सप्तमी | भूभृति | भूभृतोः | भूभृत्सु |
| सम्बोधन | ( हे ) भूभृत् | | |

N. B.—ग्रन्थकृत् ( the writer of the book, ग्रन्थकार ); विश्वजित् (the conqueror of the world, विश्व को जीतने वाला), दिनकृत् (the sun, सूर्य), विपश्चित् ( a learned man, विद्वान् )

परभृत् (cuckoo, कोयल), शशभृत् (the moon, चन्द्रमा), बृहत् (large, बड़ा), तनूनपात् (fire, अग्नि), महीक्षित् (king, राजा) इत्यादि तकारान्त पुल्लिंग शब्द तथा तडित् (lightning, बिजली), सरित् (river, नदी), योषित् (woman, स्त्री), विद्युत् (lightning, बिजली) आदि स्त्रीलिंग शब्दों के रूप 'भूभृत्' शब्द के समान होते हैं।

## "श्रीमत्" शब्द ( Fortunate )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | श्रीमान् | श्रीमन्तौ | श्रीमन्तः |
| द्वितीया | श्रीमन्तम् | श्रीमन्तौ | श्रीमतः |
| तृतीया | श्रीमता | श्रीमद्भ्याम् | श्रीमद्भिः |
| चतुर्थी | श्रीमते | श्रीमद्भ्याम् | श्रीमद्भ्यः |
| पञ्चमी | श्रीमतः | श्रीमद्भ्याम् | श्रीमद्भ्यः |
| षष्ठी | श्रीमतः | श्रीमतोः | श्रीमताम् |
| सप्तमी | श्रीमति | श्रीमतोः | श्रीमत्सु |
| सम्बोधन | ( हे ) श्रीमन् | | |

N. B.—बुद्धिमत् (wise,), धीमत् (intelligent, बुद्धिमान्), मतिमत् (intelligent, बुद्धिमान्), बन्धुमत् (having kinsmen, बन्धु वाला), अंशुमत् (the sun, सूर्य), भानुमत् ( luminous, किरणवाला), सानुमत् (mountain, पर्वत), आयुष्मत् (long-living, चिरजीवी)। धनुष्मत् (archer, धनुर्धारी) आदि 'मत्' प्रत्ययान्तशब्द तथा धनवत् (rich, धनी), ज्ञानवात् (wise, ज्ञानी), विद्यावत् (learned, विद्वान्) तावत् (as much, उतना), यावत् (as much, जितना), कियत् (how much, कितना), नभस्वत् (air, वायु), भगवत् (adorable,

पूजनीय), विवस्वत् (the sun, सूर्य) आदि 'वत्' प्रत्ययान्त शब्द और कृतवत् (done, किया), ज्ञातवत् (known, जाना), दृष्टवत् (seen, देखा), श्रुतवत् (heard, सुना), उक्तवत् (spoken, कहा) आदि 'तवत्' प्रत्ययान्त शब्दों के रूप 'श्रीमत्' के समान होते हैं। ❀

## तकारान्त पुंल्लिंग "गायत्" शब्द ( Singing )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | गायन् | गायन्तौ | गायन्तः |
| द्वितीया | गायन्तम् | गायन्तौ | गायतः |
| तृतीया | गायता | गायद्भ्याम् | गायद्भिः |
| चतुर्थी | गायते | गायद्भ्याम् | गायद्भ्यः |
| पञ्चमी | गायतः | गायद्भ्याम् | गायद्भ्यः |
| षष्ठी | गायतः | गायतोः | गायताम् |
| सप्तमी | गायति | गायतोः | गायत्सु |
| सम्बोधन | ( हे ) गायन् | | |

N. B.—भवत् (being, होता हुआ), गच्छत् (going, जाता हुआ), कुर्व्वत् (doing, करता हुआ), इच्छत् (wishing, चाहता हुआ), तिष्ठत् (standing, खड़ा होता हुआ), जानत् (knowing, जानता हुआ), पश्यत् (seeing, देखता हुआ), धावत् (running, दौड़ता हुआ), नृत्यत् (dancing, नाचता हुआ), करिष्यत् (about

---

❀ 'धनवान्' 'श्रीमान्' आदि शब्द व्यञ्जनान्त 'धनवत्' और 'श्रीमत्' आदि संस्कृत शब्दों की प्रथमाविभक्ति के रूप हैं। इन्हें कभी विद्यार्थी अकारान्त 'धनवान' श्रीमान' आदि समझ कर भूल न करें।

'भवत्' (thou, आप) का रूप भी 'श्रीमत्' के समान "भवान्, भवन्तौ, भवन्तः" इत्यादि होते हैं।

to do, करने वाला), यास्यत् (about to go, जाने वाला), दास्यत् about to give, देने वाला), गमिष्यत् (about to go, जाने वाला) आदि शतृ (अत्) और स्यतृ (स्यत्) प्रत्ययान्त शब्दों (present and future participles) के रूप "गायत्" शब्द के समान होते हैं।

परन्तु, जाग्रत् (being awake, जागता हुआ), शासत् governing, शासन करता हुआ), ददत् (giving, देता हुआ) दधत् (holding, धारण करता हुआ), बिभ्रत् (passessing, धारण करता हुआ) आदि शब्दों के रूप शतृ (अत्) प्रत्ययान्त होने पर भी "भूभृत्" के समान होते हैं, अर्थात्, "जाग्रत्, जाग्रतौ, जाग्रतः; ददत्, ददतौ, ददतः" इत्यादि ही होते हैं।

## "महत्" शब्द ( Great )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | महान् | महान्तौ | महान्तः |
| द्वितीया | महान्तम् | महान्तौ | महतः |

शेष "गायत्" के समान।

## अभ्यास ( Exercise 15. )

(१) Decline (रूप लिखो):—भवत् (thou), भवत् (being), महत् ( प्रथमा, द्वितीया ), इच्छत्, गच्छत्, शासत्, ददत् ( प्रथमा, द्वितीया )। धनवत्, श्रीमत्, यावत्, तावत्, कुर्वत्, नृत्यत् ( प्रथमा १ वचन )।

(२) हिन्दी या अंग्रेजी में अनुवाद करो (Translate into Hindi or English):—गच्छता बालकेन। महान्तः वृक्षाः। नृत्यद्भि मयूरैः। पितुः कुलं गच्छता। मातुः कुलात् आगच्छता। मतिमतां श्रेष्ठः। यावान्। कियान्। तावान्। कियद्भिः नरैः।

(३) बलवानों के लिये (for the strong), मतिमानों से (from the intelligent), (दो) बड़े (two great)।

जाते हुए आदमियों में (in men going), जानते हुए (दो) छात्रों का ( of two students knowing ). देखते हुए लड़कों को (to boys seeing.)

(४) शुद्ध करो (Correct):—

बुद्धिमानस्य पुरुषस्य । ज्ञानवानाः जनाः । ददन् नृपतिः । बलवानानां युद्धम् । श्रीमानेन भूभृतेन । अंशुमानस्य किरणाः ।

## नकारान्त पुल्लिंग "लघिमन्" शब्द (Lightness)

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | लघिमा | लघिमानौ | लघिमानः |
| द्वितीया | लघिमानम् | लघिमानौ | लघिम्नः |
| तृतीया | लघिम्ना | लघिमभ्याम् | लघिमभिः |
| चतुर्थी | लघिम्ने | लघिमभ्याम् | लघिमभ्यः |
| पञ्चमी | लघिम्नः | लघिमभ्याम् | लघिमभ्यः |
| षष्ठी | लघिम्नः | लघिम्नोः | लघिम्नाम् |
| सप्तमी | लघिम्नि,लघिमनि | लघिम्नोः | लघिमसु |
| सम्बोधन | ( हे ) लघिमन् | | |

N. B.—गरिमन् (heaviness, गुरुता), द्रढिमन् (hardness, दृढ़ता), प्रेमन् ( affection ), मूर्द्धन् ( head, शिर ) इत्यादि पुल्लिग तथा पामन् (scab, खुजली), सीमन् (boundary, सीमा) इत्यादि स्त्रीलिंग नकारान्त शब्दों के रूप 'लघिमन्' शब्द के समान होते हैं।

### "राजन्" शब्द (King)

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | राजा | राजानौ | राजानः |
| द्वितीया | राजानम् | राजानौ | राज्ञः |
| तृतीया | राज्ञा | राजभ्याम् | राजभिः |
| चतुर्थी | राज्ञे | राजभ्याम् | राजभ्यः |
| पञ्चमी | राज्ञः | राजभ्याम् | राजभ्यः |
| षष्ठी | राज्ञः | राज्ञोः | राज्ञाम् |
| सप्तमी | राज्ञि, राजनि | राज्ञोः | राजसु |
| सम्बोधन | (हे) राजन्* | | |

### "आत्मन्" शब्द (Soul)

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | आत्मा | आत्मानौ | आत्मानः |
| द्वितीया | आत्मानम् | आत्मानौ | आत्मनः |
| तृतीया | आत्मना | आत्मभ्याम् | आत्मभिः |
| चतुर्थी | आत्मने | आत्मभ्याम् | आत्मभ्यः |
| पञ्चमी | आत्मनः | आत्मभ्याम् | आत्मभ्यः |
| षष्ठी | आत्मनः | आत्मनोः | आत्मनाम् |
| सप्तमी | आत्मनि | आत्मनोः | आत्मसु |
| सम्बोधन | (हे) आत्मन् * | | |

---

* 'राजा' 'आत्मा' आदि नकारान्त शब्दों के प्रथमा एकवचन के रूपों को विद्यार्थी मूलशब्द (प्रातिपदिक) समझ कर हिन्दी के रूप के साम्य के कारण भूल कर बैठते हैं, पर वे आकारान्त नहीं, नकारान्त है।

N. B.—अर्वन् (horse, घोड़ा); अश्मन् (stone, पत्थर); यज्वन् (sacrificer, यजमान); यक्ष्मन् (consumption, राजयक्ष्मा); द्विजन्मन् ( twice born, द्विज ); ब्रह्मन् (Brahman) इत्यादि जिन नकारान्त शब्दों के न् कार के पूर्व म तथा व संयुक्त वर्ण रहते हैं उन शब्दों के रूप प्रायः 'आत्मन्' शब्द के समान होते हैं ।

### "युवन्" शब्द ( Young man )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | युवा | युवानौ | युवानः |
| द्वितीया | युवानम् | युवानौ | यूनः |
| तृतीया | यूना | युवभ्याम् | युवभिः |
| चतुर्थी | यूने | युवभ्याम् | युवभ्यः |
| पञ्चमी | यूनः | युवभ्याम् | युवभ्यः |
| षष्ठी | यूनः | यूनोः | यूनाम् |
| सप्तमी | यूनि | यूनोः | युवसु |
| सम्बोधन | ( हे ) युवन् | | |

### "श्वन्" शब्द ( Dog )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | श्वा | श्वानौ | श्वानः |
| द्वितीया | श्वानम् | श्वानौ | शुनः |
| तृतीया | शुना | श्वभ्याम् | श्वभिः |
| चतुर्थी | शुने | श्वभ्याम् | श्वभ्यः |
| पञ्चमी | शुनः | श्वभ्याम् | श्वभ्यः |

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| षष्ठी | शुनः | शुनोः | शुनाम् |
| सप्तमी | शुनि | शुनोः | श्वसु |
| सम्बोधन | ( हे ) श्वन् | | |

## अभ्यास ( Exercise 16 )

(१) Decline (रूप लिखो):—गरिमन्, युवन्, श्वन् द्वितीया बहुवचन, तृतीया, चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी और सप्तमी एकवचन।

राजन्, आत्मन् ( सप्तमी एकवचन, तृतीया बहुवचन, सप्तमी बहुवचन)।

(२) हिन्दी या अंगरेजी में अनुवाद करो (Translate into Hindi or English):—

युवानं पतिम्। शुनि चैवश्वपाकेच। यूनः। राज्ञिभक्तिः। आत्मना। श्वसु।

(३) संस्कृत में अनुवाद करो (Translate into Sanskrit):—

दो कुत्तों से (by two dogs). युवा पुरुषों के लिये (for young men). राजा में (in king). हे राजा (O king). राजा के लिये (for king). द्विज के लिये (for a twice-born).

(४) शुद्ध करो (Correct):—युवासु विश्वासः। आत्मया सन्तुष्टः। राजे भक्तिः। लघिमाम्। श्वानेसु पण्डितेषु च।

## 'इन्' भागान्त "गुणिन्" शब्द ( Qualified )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | गुणी | गुणिनौ | गुणिनः |
| द्वितीया | गुणिनम् | गुणिनौ | गुणिनः |
| तृतीया | गुणिना | गुणिभ्याम् | गुणिभिः |

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| चतुर्थी | गुणिने | गुणिभ्याम् | गुणिभ्यः |
| पञ्चमी | गुणिनः | गुणिभ्याम् | गुणिभ्यः |
| षष्ठी | गुणिनः | गुणिनोः | गुणिनाम् |
| सप्तमी | गुणिनि | गुणिनोः | गुणिषु |
| सम्बोधन | ( हे ) गुणिन् | | |

N. B.—धनिन् (rich), ज्ञानिन् (wise), अर्थिन् (who asks any thing, याचक), तपस्विन् ( ascetic ), तेजस्विन् (brilliant), एकाकिन् (alone, अकेले), करिन् ( elephant, हाथी ), पक्षिन् (bird ), मन्त्रिन् ( minister ), रोगिन् ( sick ), स्वामिन् ( master ), साक्षिन् ( witness, गवाह ) इत्यादि 'इन्' भागान्त शब्दों के रूप 'गुणिन्' शब्द के समान होते हैं ।*

केवल 'पथिन्' ( way ) आदि शब्दों का रूप पृथक् होता है ।

## "पथिन्" शब्द ( Pathway )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | पन्थाः | पन्थानौ | पन्थानः |
| द्वितीया | पन्थानम् | पन्थानौ | पथः |
| तृतीया | पथा | पथिभ्याम् | पथिभिः |
| चतुर्थी | पथे | पथिभ्याम् | पथिभ्यः |
| पञ्चमी | पथः | पथिभ्याम् | पथिभ्यः |

---

* 'गुणी' 'धनी' 'ज्ञानी' आदि शब्दों को 'ई' कारान्त नहीं समझना चाहिये, ये 'इन्' भागान्त 'गुणिन्' 'धनिन्' 'ज्ञानिन्' आदि हैं ।

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| षष्ठी | पथः | पथोः | पथाम् |
| सप्तमी | पथि | पथोः | पथिषु |
| सम्बोधन | हे) पन्थाः | | |

### अभ्यास (Exercise 17)

( १ ) हिन्दी या अँग्रेजी में अनुवाद करो ( Translate into Hindi or English):—तेजस्विनाम् । ज्ञानिभिः जनैः । पथि । गुणिषु ।

( २ ) संस्कृत में अनुवाद करो (Translate into Sanskrit)—दुर्गम रास्ता ( difficult pathway।). अकेले आदमी से ( by a man alone ). गुणियों में ( in the learned ). तपस्वी के लिये ( for an ascetic )

( ३ ) शुद्ध करो ( Correct ):—मन्त्रीन् । वलीसु पुरुषेषु । गुणीनाम् च धनीनां च । नखीनां च नदीनांच श्रृङ्गीनाम् शस्त्रपाणिनाम् ।

## सकारान्त पुल्लिंग "वेधस्" शब्द ( Creator )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | वेधाः | वेधसौ | वेधसः |
| द्वितीया | वेधसम् | वेधसौ | वेधसः |
| तृतीया | वेधसा | वेधोभ्याम् | वेधोभिः |
| चतुर्थी | वेधसे | वेधोभ्याम् | वेधोभ्यः |
| पञ्चमी | वेधसः | वेधोभ्याम् | वेधोभ्यः |
| षष्ठी | वेधसः | वेधसोः | वेधसाम् |
| सप्तमी | वेधसि | वेधसोः | वेधःसु |
| सम्बोधन | (हे) वेधः | | |

N. B —विद्वस्, लघीयस्, पुमस् आदि कई शब्दों को छोड़ कर चन्द्रमस् ( the moon ), दिवौकस् ( god, देवता ), दुर्मनस् ( sad, शोकित ), प्रचेतस् ( varuna, वरुण ), विमनस् ( sad ), विहायस् sky, आकाश ) इत्यादि सब पुल्लिङ्ग तथा अप्सरस् ( nymph ) सुमनस् ( flower, फूल ) आदि सकारान्त शब्दों के रूप 'वेधस्' के तुल्य होते हैं।

## सकारान्त पुल्लिंग "विद्वस्" शब्द (Learned)

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | विद्वान् | विद्वांसौ | विद्वांसः |
| द्वितीया | विद्वांसम् | विद्वांसौ | विदुषः |
| तृतीया | विदुषा | विद्वद्भ्याम् | विद्वद्भिः |
| चतुर्थी | विदुषे | विद्वद्भ्याम् | विद्वद्भ्यः |
| पञ्चमी | विदुषः | विद्वद्भ्याम् | विद्वद्भ्यः |
| षष्ठी | विदुषः | विदुषोः | विदुषाम् |
| सप्तमी | विदुषि | विदुषोः | विद्वत्सु |
| सम्बोधन | (हे) विद्वन् | | |

## "लघीयस्" शब्द (Lighter)

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | लघीयान् | लघीयांसौ | लघीयांसः |
| द्वितीया | लघीयांसम् | लघीयांसौ | लघीयसः |
| तृतीया | लघीयसा | लघीयोभ्याम् | लघीयोभिः |
| चतुर्थी | लघीयसे | लघीयोभ्याम् | लघीयोभ्यः |

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| पञ्चमी | लघीयसः | लघीयोभ्याम् | लघीयोभ्यः |
| षष्ठी | लघीयसः | लघीयसोः | लघीयसाम् |
| सप्तमी | लघीयसि | लघीयसोः | लघीयसु |
| सम्बोधन (हे) लघीयन् | | | |

'ईयस्' प्रत्यय निष्पन्न समस्त शब्दों के रूप 'लघीयस्' शब्द के समान होते हैं।

## "पुमस्" शब्द ( Man )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | पुमान् | पुमांसौ | पुमांसः |
| द्वितीया | पुमांसम् | पुमांसौ | पुंसः |
| तृतीया | पुंसा | पुम्भ्याम् | पुम्भिः |
| चतुर्थी | पुंसे | पुम्भ्याम् | पुम्भ्यः |
| पञ्चमी | पुंसः | पुम्भ्याम् | पुम्भ्यः |
| षष्ठी | पुंसः | पुंसोः | पुंसाम् |
| सप्तमी | पुंसि | पुंसोः | पुंसु |
| संबोधन | ( हे ) पुमन् | | |

## अभ्यास ( Exercise 18 )

( १ ) हिन्दी या अंग्रेजी में अनुवाद करो—( Translate into Hindi or English ):—लघीयसि जने। विहायसि गतिः। विदुषां सत्कारः। पुम्भिः परिपूर्णा नगरी। कनीयसा भ्रात्रा।

( २ ) संस्कृत में अनुवाद करो (Translate into Sanskrit):- विमन पुरुष से ( by a sad man ). पुरुषों में ( in men ). विद्वानों का ( of the learned ). कनीयान भ्राता में ( in younger brother )।

( ३ ) शुद्ध करो ( Correct ):—विद्वानेन। मूर्खस्यपुमानस्य। व्यर्थं जन्म। लघीयाने कारणे। अप्सराणां कुले।

## स्त्रीलिङ्ग

### चकारान्त "वाच्" शब्द ( Speech )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | वाक् | वाचौ | वाचः |
| द्वितीया | वाचम् | वाचौ | वाचः |
| तृतीया | वाचा | वाग्भ्याम् | वाग्भिः |
| चतुर्थी | वाचे | वाग्भ्याम् | वाग्भ्यः |
| पञ्चमी | वाचः | वाग्भ्याम् | वाग्भ्यः |
| षष्ठी | वाचः | वाचोः | वाचाम् |
| सप्तमी | वाचि | वाचोः | वाक्षु |
| सम्बोधन | (हे) वाक् | | |

समास में युक्त होने पर भी 'वाच्' शब्द का रूप ऐसा ही होता, जैसे, सत्यवाक् पुरुषः।

सभी पुल्लिङ्ग और स्त्रीलिङ्ग चकारान्त शब्दों के रूप 'वाच्' के समान होते हैं।

## दकारान्त "आपद्" शब्द ( Danger )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | आपत् | आपदौ | आपदः |
| द्वितीया | आपदम् | आपदौ | आपदः |
| तृतीया | आपदा | आपद्भ्याम् | आपद्भिः |
| चतुर्थी | आपदे | आपद्भ्याम् | आपद्भ्यः |
| पञ्चमी | आपदः | आपद्भ्याम् | आपद्भ्यः |
| षष्ठी | आपदः | आपदोः | आपदाम् |
| सप्तमी | आपदि | आपदोः | आपत्सु |
| सम्बोधन | (हे) आपत् | | |

समास में युक्त होने पर अर्थात् पुल्लिङ्ग हो जाने पर भी इसका रूप ऐसा ही होता है। जैसे, तीर्णापत् जनः। पुल्लिङ्ग या स्त्रीलिङ्ग सभी दकारान्त शब्दों के रूप 'आपद्' के समान होते हैं, जैसे, सम्पद्, विपद्, शरद्, उद्भिद् इत्यादि।

## पकारान्त "अप्" शब्द ( Water )

| | बहुवचन |
|---|---|
| प्रथमा | आपः |
| द्वितीया | अपः |
| तृतीया | अद्भिः |
| चतुर्थी | अद्भ्यः |
| पञ्चमी | अद्भ्यः |

| | बहुवचन |
|---|---|
| षष्ठी | अपाम् |
| सप्तमी | अप्सु |

अप् शब्द का प्रयोग केवल बहुवचन में ही होता है।

## वकारान्त स्त्रीलिंग "दिव्" शब्द ( Heaven )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | द्यौः | दिवौ | दिवः |
| द्वितीया | द्याम्, दिवम् | दिवौ | दिवः |
| तृतीया | दिवा | द्युभ्याम् | द्युभिः |
| चतुर्थी | दिवे | द्युभ्याम् | द्युभ्यः |
| पञ्चमी | दिवः | द्युभ्याम् | द्युभ्यः |
| षष्ठी | दिवः | दिवोः | दिवाम् |
| सप्तमी | दिवि | दिवोः | द्युषु |

## शकारान्त "दिश्" शब्द ( Quarter )

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | दिक् | दिशौ | दिशः |
| द्वितीया | दिशम् | दिशौ | दिशः |
| तृतीया | दिशा | दिग्भ्याम् | दिग्भिः |
| चतुर्थी | दिशे | दिग्भ्याम् | दिग्भ्यः |
| पञ्चमी | दिशः | दिग्भ्याम् | दिग्भ्यः |

